# पाण्डुलिपि संरक्षण में वैदेशिक प्रभाव

गोविन्द मिश्र,
शोधछात्र

पाण्डुलिपियाँ किसी भी देश की धरोहर होती हैं क्योंकि यह उस देश की ऐतिहासिक, सामाजिक, सांस्कृति सूचनाएँ प्राप्त करने का एक प्रामाणिक माध्यम होती हैं। प्राचीन काल का भारत ज्ञान-विज्ञान की दृष्टि से एक समृद्ध देश रहा है जहाँ पर तक्षशिला एवं नालन्दा जैसे विश्व-प्रसिद्ध विश्वविद्यालय न केवल देश भर से आने वाले छात्रों, वरन् विश्व के कोने-कोने से आने वाले छात्रों को भी अपने ज्ञान की अविरल धारा से सिञ्चित करते रहे हैं। वहाँ पर उपलब्ध विभिन्न शास्त्रों से सम्बन्धित दुर्लभ पाण्डुलिपियों के अध्ययन के लिए अनेक देशों से विद्वानों का आगमन अनवरत होता रहा है। किन्तु बाद के वर्षों में (मध्यकाल में) अनेक वाह्य आक्रमणों ने इस ज्ञान के स्त्रोतों को नष्ट करने का प्रयास किया फलस्वरूप अनेक पाण्डुलिपियाँ नष्ट हो गईं।

आधुनिक काल में जब भारत पर ब्रिटिश शासन था, तब एक बार पुनः पाण्डुलिपियों के संरक्षण एवं संवर्द्धन का कार्य प्रारम्भ हुआ, सन् १७८४ ई. में कलकत्ता उच्च न्यायालय के मुख्य न्यायधीश सर विलियम जोन्स द्वारा एशियाटिक सोसायटी आफ बंगाल की स्थापना के साथ ही प्राचीन पाण्डुलिपियों पर एक बार पुनः कार्य होना प्रारम्भ हो गया।

इसी क्रम में उनके द्वारा अभिज्ञानशाकुन्तलम् तथा जॉन फास्टर द्वारा भी अभिज्ञानशाकुन्तलम् का क्रमशः अंग्रेजी एवं जर्मन में अनुवाद होने पर अन्य पाश्चात्य विद्वानों का ध्यान संस्कृत भाषा एवं उससे सम्बन्धित पाण्डुलिपियों पर पड़ा। गेटे द्वारा प्रशंसित होते ही संस्कृत भाषा और उसके वाङ्मय के प्रति पश्चिमी विद्वानों का ध्यान आकृष्ट हुआ, और देखते ही देखते सैकड़ों यूरोपीय प्राच्य भाषाविद् संस्कृत के अध्ययन, मनन एवं चिन्तन में दत्तचित्त हो गये। ग्रिम, ग्रासमान, वर्नर सरीखे भाषा वैज्ञानिकों द्वारा यूरोपीय भाषा परिवार की आधार भाषा संस्कृत के सिद्ध कर दिये जाने पर संस्कृत के प्रति विद्वानों का आदर बढ़ जाना स्वभाविक था।

इन्ही सबके मध्य पाश्चात्य एवं भारतीय विद्वानों द्वारा समवेत रूप से एक नया अभियान चलाया गया। यह अभियान पाण्डुलिपियों के अन्वेषण से सम्बन्धित था। फर्ग्युसन, व्युहलर, पीटरसन, आफ्रेक्ट, एच.कार्न, बार्नेट, ए.सी. बर्नेल, गुस्ताव आपर्ट, कर्नल टाड, प्रो. जुलियस जाली, प्रो. एगलिंग, डॉ. आर. भण्डारकर, म.म. हरप्रसाद शास्त्री, राजेन्द्र लाल मित्र, पं. टी. गणपतिशास्त्री, पं. सुब्रमण्यम शास्त्री, प्रो. वी. राघवन सरीखे पाश्चात्य–भारतीय विद्वानों द्वारा पाण्डुलिपि अन्वेषण के क्षेत्र में अद्भुत ऐतिहासिक कार्य सम्पन्न किया गया। हजारों पाण्डुलिपियाँ प्रकाश में आईं जिनमें से अनेक महनीय कृतियों का प्रकाशन भी हुआ। भरत प्रणीत नाट्यशास्त्र, चाणक्य प्रणीत अर्थशास्त्र एवं भास प्रणीत तेरह नाटकों का प्रणयन पाण्डुलिपिअन्वेषण–अभियान का ही सुखद परिणाम है।

पाण्डुलिपियों की प्राप्ति एशिया महाद्वीप के भिन्न–भिन्न स्थानों से भी हुई है, इन पाण्डुलिपियों की प्राप्ति ऐतिहासिक एवं सांस्कृतिक दृष्टि से जितनी महत्वपूर्ण सिद्ध हुई, उससे भी अधिक महत्वपूर्ण सिद्ध हुई उनकी भौगोलिक स्थिति, तुर्की क्षेत्र में, मर्दान क्षेत्र में, तुरफान गिलगिट–लद्दाख क्षेत्र में, काश्गर तथा खोतान क्षेत्र में संस्कृत पाण्डुलिपियों की प्राप्ति ने यह सिद्ध कर दिया कि अत्यन्त प्राचीन काल में संस्कृत भाषा समूचे एशिया महाद्वीप में व्याप्त हो चुकी थी।

यहाँ पर कुछ प्रमुख पाण्डुलिपियों का संक्षिप्त परिचय दिया जा रहा है–

(१) भखशाली पाण्डुलिपि– भारतवर्ष के उत्तर–पश्चिम के सीमान्त प्रदेश (पाकिस्तान के खैबर पख्तून प्रान्त) में मर्दान नामक एक प्रसिद्ध स्थान है। इस नगर के पास भखशाली नामक एक प्राचीन नगर का ध्वंसावशेष है। सन् १९८१ में एक खुदाई में किसान द्वारा देखा गया जिसे वहाँ के स्थानीय थानेदार, मियाँ आनवार–उद्दीन को सौंप दी। वहाँ से मर्दान के डी.सी. फिर पंजाब के लेफ्टीनेंट गवर्नर, उसके बाद ए.एस.आई. के डायरेक्टर जनरल कनिंघम के पास से होती हुई यह पाण्डुलिपि १९०२ में डॉ. हार्नले के पास पहुँची, यह पाण्डुलिपि प्राचीन भारत के ज्योतिषीय गणित का एक महत्वपूर्ण ग्रन्थ है।

(२) प्राकृत धम्मपद– इस पाण्डुलिपि की प्राप्ति मध्य एशिया के एक रेगिस्तान से हुई, सन् १८९२ ई. में एक फ्रांसीसी खोजी दल के मुखिया डयूड्यूल डि रिन्स को यह पाण्डुलिपि प्राप्त हुई, यह पाण्डुलिपि भोजपत्र पर लिपिबद्ध है तथा इसकी लिपि खरोष्ठी है। पुरालिपि शास्त्रियों के अनुसार यह पाण्डुलिपि दूसरी शताब्दी ई. की है।

(३) होरियूजी हस्तलिखित ग्रन्थ– होरियूजी पाण्डुलिपि की प्राप्ति जापान देश से हुई है, जापान के यामातों प्रान्त में होरियूजी नामक एक बौद्धमठ है। यहाँ से ब्राह्मी लिपि में लिखित प्रज्ञापारमिता हृदयसूत्र तथा उष्णियधारिणी नामक दो ग्रन्थ हैं जो गुप्तकालीन लिपि से मिलती जुलती है।

(४) बावेर हस्तलिखित ग्रन्थ– यह पाण्डुलिपि काश्गर नामक स्थान से प्राप्त हुई है, यह स्थान चीन के जिनजियांग प्रान्त में तजाकिस्तान और किर्गीस्तान की सीमा पर अवस्थित है। यह पाण्डुलिपि सर्वप्रथम लेफ्टिनेंट बावेर को प्राप्त हुई इसलिए इसका नाम ब्यवेर पाण्डुलिपि पड़ा। यह गुप्तकालीन ब्राह्मी लिपि में लिखी गई है, इसमें प्राप्त कतिपय ग्रन्थ आयुर्वेद के प्राचीनतम स्वरूप को प्रकट करते हैं इसके अतिरिक्त इसमें अग्निवेश, भेद, हारित, जातुकर्ण, क्षारपाणि, पराशर, सुश्रुत जैसे महान प्राचीन आयुर्वेदाचार्यों के नाम भी दिये गये हैं।

(५) तुरफान पाण्डुलिपियाँ– तुरफान नामक स्थान भी चीन के जिनजियांग प्रान्त में अवस्थित है। सन् १९०४ में जर्मन सरकार ने प्रोफेसर ग्रुनवेडल, कक् तथा वार्तस को मध्य एशिया में सामग्रीयों की खोज एवं उनके संकलन के लिये भेजा। यहाँ पर बड़ी मात्रा में पुरातात्वित वस्तुओं के साथ हस्तलिखित ग्रन्थ भी प्राप्त हुए।

(६) गिलगित पाण्डुलिपियाँ– ये पाण्डुलिपियाँ पाक अधिकृत कश्मीर के मुजफ्फराबाद जनपद में है, विभाजन के पूर्व यह बौद्ध संस्कृति का महान केन्द्र था। गिलगित के समीप ही एक अत्यन्त प्राचीन बौद्ध स्तूप है जहाँ ये पाण्डुलिपियाँ प्राप्त हुई थीं।

निष्कर्ष– पाण्डुलिपि संरक्षण में वैदेशिकी प्रवृत्ति को देखकर भारतीय विद्वान् भी इसमें संलग्न हुए। वर्तमान में भारतीय वाङ्मय की धरोहर जो पाण्डुलिपियाँ हैं वह भारतेतर देशों में अधिक हैं। जैसे–इण्डिया आफिस लाइब्रेरी इत्यादि वृहद संग्रहालय विश्व भर में व्याप्त है। तथा पाण्डुलिपियों के विवरणात्मक सूची पत्र (Descriptive Catalogue) के क्षेत्र में भी विदेशी लोगों का अहम योगदान है। जिसमें कुछ महत्त्वपूर्ण सूची पत्र जो विदेशी विद्वानों द्वारा प्रकाशित किए गये–

(१) ए क्लासीफाईड इण्डेक्स टू दि संस्कृत मैन्युस्क्रिप्ट इन द पैलेस आफ तन्जौर– ए.सी. वर्नेल, लन्दन, १८८०-८८

(२) लिस्ट्स आफ संस्कृत मैन्यूस्क्रिप्ट्स इन प्राइवेट लाइब्रेरीज ऑफ सदर्न इण्डिया– गुस्ताव रोपर्ट (रोभाग) मद्रास १८८०-८५

(३) रिपोर्ट आन संस्कृत मैन्युस्क्रिप्ट्स- जी. व्यूहलर १८७४-७५

(४) डिटेल्ड रिपोर्ट आफ आपरेशन्स इन सर्च आफ संस्कृत मैन्युस्क्रिप्ट्स इन दि बाम्बे सरकिल (तीन खंडों में)- पीटर पीटर्सन १८८२-८८

(५) ए कैटला आफ संस्कृत मैन्युस्क्रिप्ट्स कण्टेण्ड इन प्राइवेट लाइब्रेरीज़ आफ गुजरात, काठियावाड, कच्छ, सिन्ध एण्ड खानदेश (चारखण्ड) जी. व्यूहलर के नेतृत्व में सम्पादित बम्बई १८७१, ७३, १८७८

(६) कैटालॉग्स कैटालॉगरम् (तीन खण्डों में प्रकाशित)- थ्योडोर आफ्रेक्ट १८९१, १८९६, १९०३

पाण्डुलिपि संरक्षण में विदेशी विद्वानों के साथ-साथ वहाँ के शासन ने भी बहुत महत्त्वपूर्ण योगदान दिया है। जिसके हम ऋणी हैं। परन्तु साथ ही दुःख का विषय भी है कि आज बहुत महत्त्वपूर्ण हस्तलेख भी हमारे संग्रहालयों में नहीं है। जिन्हें वे अपने देश लेकर चले गये।



# संस्कृत गद्य साहित्य में नवीन अनुसन्धान की आधारभूमि एवं सम्भावना

जीवन प्रकाश तिवारी
शोध छात्र

इस सृष्टि में सभी वाङ्मय माननीय हैं, सभी के अपने विशिष्ट गुण हैं। सभी ने अपने उपकार से मानव समाज के प्राणियों को स्वस्थ, सुखी तथा अन्धकार से न्यूनाधिक उठाया है। लेकिन संस्कृत गद्य साहित्य की ओर ध्यान जाने पर तो बरबस मन–मयूर प्रफुल्ल होकर नृत्य करने लगता है। ऐसी भावना जागृत हो उठती है कि मानो आनन्द सरिता में प्रवाहित हो रहा हूँ। यह निश्चय प्रादुर्भूत होता है कि उत्कृष्ट मानव जीवन का सर्वस्व प्राप्तव्य अब यहीं मिलेगा। यहाँ तो शाश्वत शान्ति भी पायी जाती है। सचमुच "आध्यात्मविद्या विद्यानाम् " इस स्तुति का सत्य अनुभव इसी के अन्तस्थल में समाहित है। "गद्यं कवीनां निकषं वदन्ति" गद्य कवियों की कसौटी है। आचार्य वामन की यह उक्ति एक ऐसा तथ्य है जो किसी भी भाषा साहित्य को तुला पर रख देता है। विश्व साहित्य का इतिहास इस बात का साक्षी है कि हमारे दैनिक जीवन के व्यवहार का आधार गद्य ही है। बोलचाल की भाषा गद्यमय होते हुए भी साहित्य की भाषा में पद्य का भी प्रयोग हुआ है। पद्य की भाषा लय और ताल में बंधकर मोहिनी रूप धारण कर पाठक के मन को मोहित करती हैं; उसकी वह मोहकता उसके लेखन और प्रचार का कारण बन जाती है। पद्य में एक कल्पना, एक शब्द तथा एक उपमा का प्रयोग भी कवि को गौरव देने के लिए पर्याप्त होता है किन्तु गद्य में ऐसा नहीं है। गद्य रचना में कवि अथवा गद्यकार तभी प्रशंसा का पात्र बन सकता है जब उसकी समग्र रचना अनुपम हो, आकर्षक हो, भावपूर्ण और कल्पना सौन्दर्य से मण्डित हो। गद्य का लेखन सहज होते हुए भी उसमें उत्कृष्टता एवं लोकप्रियता प्राप्त करना सरल नहीं है क्योंकि गद्यकाव्य साधारण जनता के अधिक निकट है। यह मनोवैज्ञानिक सत्य है कि नित्यप्रति के संघर्षपूर्ण जीवन में अभिव्यक्ति का जो माध्यम है वह गद्य ही है क्योंकि वह सरल सुबोध और स्पष्ट होते

हुए भी संक्षिप्त यथार्थ और तथ्यपरक होता है। इसलिए व्यवहारिक जीवन में इसका प्रयोग अधिक होता रहा है। गद्य एक अपढ़ व्यक्ति के लिए भी अभिव्यक्ति का लचीला और सुलभ साधन है। जनसामान्य में प्रचलित विचार विनिमय का साधन भी गद्य ही है। घटना प्रधान, वर्णन प्रधान, बुद्धि प्रधान, चिन्तन प्रधान एवं आलोचनात्मक विचारों की अभिव्यक्तियों में भी गद्य का प्राधान्य रहा है। गद्य साहित्य रचना का समर्थ साधन है।

संस्कृत गद्य साहित्य की आधार भूमि– संस्कृत साहित्य के गद्य का प्राचीनतम रूप हमें वैदिक साहित्य में देखने को मिलता है। "अनियताक्षरावसानो यजुः" और "गद्यात्मको यजुः" अर्थात् एक वाक्य या चारण में आने वाले शब्दों की सीमा सम्बन्धी बन्धन से मुक्त रचना पद्धति को यजुष् कहा जाता है। इसी का दूसरा नाम गद्य है। वैदिक गद्य का प्राचीनतम रूप हमें शुक्ल यजुर्वेद तथा कृष्णयजुर्वेद की तैतरीय, काठक और मैत्रायणी संहिताओं में मिलता है। समस्त ब्राह्मणग्रन्थ प्रायः गद्यात्मक हैं। वैदिक मन्त्रों की विशद् व्याख्या, यज्ञादिपरक विनियोग आख्यान, कर्मकाण्ड परक विधि भी गद्य में ही वर्णित हैं। चारों प्रकार के कल्प ग्रन्थ–श्रौतसूत्र, गृह्यसूत्र, धर्मसूत्र और शुल्वसूत्र तथा निरुक्त गद्यात्मक सूत्र पद्धति में लिखे गये हैं। वैदिक सूत्र ग्रन्थों की परम्परा में ही शास्त्रीय गद्य का विकास हुआ। भारतीय षड्दर्शन, न्याय–वैशेषिक, सांख्ययोग तथा मीमांसा–वेदान्त शास्त्रीय गद्य में ही विकसित हुए हैं। सम्पूर्ण संस्कृत का व्याकरण भी इसी सूत्र शैली में विकसित हुआ जिसका चरम उत्कर्ष पाणिनी की अष्टाध्यायी में देखने को मिलता है।

प्राचीन और आधुनिक गद्य परम्परा में सम्भावनाएँ– प्राचीन गद्य साहित्य में महाकवि दण्डी की दशकुमारचरित, अवन्तिसुन्दरी कथा, मृच्छकटिक, वाणभट्ट की कादम्बरी, सुबन्धु की वासवदत्ता, कालिदास का अभिज्ञानशाकुन्तलम् , व्यास मुनि का महाभारत इत्यादि मानव जीवन के विकास के सोपान के रूप में इन पर जितना ही शोध किया जाय सब कम ही है। आधुनिक गद्यकारों में प्रो. राजेन्द्र मिश्र, प्रो. जनार्दन प्रसाद पाण्डेय मणि की रचनाएँ, प्रो. वनमाली विश्वाल की जिजीविषा, कथासरित् इत्यादि चिह्नत वरेण्यों की रचनाओं में शोध के पर्याप्त अवसर हैं इनसे संस्कृत गद्य साहित्य की बड़ी सम्भावनाएँ है, आप सभी की कृतियों पर निरन्तर शोध कार्य होने के अवसर है।



# शोध की दृष्टि से विश्वविद्यालयी शिक्षा के अन्तर्गत गुरु शिष्य सम्बन्ध

धर्मेन्द्र कुमार
शोध छात्र

शिक्षा ही व्यक्ति के जीवन में प्रगति की आधारशिला है, सफलता का रहस्य है, गौरव एवं आत्माभिमान की कुंजी है।

स्वतन्त्रता के बाद भारत में सबसे पहले राष्ट्र के पुननिर्माण के सम्बन्ध में सोचना शुरु किया गया। प्रत्येक क्षेत्र में चिन्तन–प्रक्रिया शुरु हुयी और शिक्षा भी उसी क्षेत्र में से एक थी और सबसे पहले लोगों का ध्यान तत्कालीन उच्चशिक्षा पर गया। उस समय यह सैद्धान्तिक अधिक और व्यावहारिक कम थी इसका स्तर भी अन्य देशों की तुलना में बहुत ही कम था। केन्द्रीय शिक्षा सलाहकार बोर्ड (CABE) और अन्तर्विश्वविद्यालय शिक्षा परिषद (IUBE) ने भारत सरकार को यह सुझाव दिया कि वे ऐसे विश्वविद्यालय आयोग गठन करें, जिससे विश्वविद्यालयी शिक्षा में सुधार के लिए कुछ कार्य तर्क पूर्ण ढंग से किये जा सकें।

भारत सरकार ने इस सुझाव पर १४ नवम्बर १९४८ को डॉ. सर्वपल्ली राधाकृष्णन की अध्यक्षता में विश्वविद्यालय शिक्षा आयोग का गठन किया। जिसमें अन्य सदस्य डॉ. जाकिर हुसैन, डॉ. लक्ष्मण स्वामी मुदालियर, डॉ. आर्थर मोर्गन और डॉ. जेम्स डप थे तथा इसका नाम आयोग के अध्यक्ष के नाम पर ही "राधाकृष्णन आयोग" रखा गया यह स्वतन्त्र भारत का पहला आयोग था।

इस आयोग के गठन के बाद से भारत में विश्वविद्यालयों की स्थिति एवं समस्याओं को दूर करने के लिए तरह–तरह के प्रयास किये जाते रहे। भारतीय विश्वविद्यालयी शिक्षा पद्धति में प्रत्यक्ष रुप से अध्ययन करना, विश्वविद्यालय के कुलपतियों, प्राध्यापकों और छात्रों से भेंट कर उनकी कठिनाइयों को समझना और उनका सुधार करना परन्तु आज के विश्वविद्यालयों के कुलपति एवं प्राध्यापकगण

क्या इस क्षेत्र में वास्तव में ऐसा कार्य कर रहे हैं? मेरी अपनी जानकारी में अब प्रायः ऐसे कुलपति तो नहीं ही होंगे, जो अपने कुलपति कार्यकाल में कक्षायें पढ़ायें तथा कुलपति की तो बात हम छोड़ देते हैं। विश्वविद्यालय स्तर पर हम यह देखते हैं कि जो अध्यापक शिक्षण कार्य के लिए नियुक्ति किये जाते हैं प्रायः कुछ ऐसे शिक्षक मिलते हैं जो इस कार्य को करना ही नहीं चाहते हैं यद्यपि मैं उनकी विद्वत्ता पर हस्तक्षेप नहीं करना चाहता हूँ। इसका क्या कारण है? यह विचारणीय विषय है।

विश्वविद्यालयी शिक्षा को तीन स्तरों में विभाजित किया जाता है। स्नातक, परास्नातक, शोध। अतः मैं इसके अन्तिम बिन्दु शोध पर बात करना चाहूँगा, जो कि शोध के क्षेत्र में विश्वविद्यालयों का महत्वपूर्ण स्थान है, विश्वविद्यालयों के माध्यम से शोधकार्यों के द्वारा मार्ग-निर्देशक के सहयोग से उन प्रश्नों को खोजने का प्रयास किया जाता है, जिसका उत्तर मनुष्यों की अथवा समाज की जानकारी में नहीं होता है, तथा उन विषयों को खोजकर उनका समाधान किया जाता है और यह कार्य विश्वविद्यालय स्तर पर ही सम्भव हो पाता है। मैकग्रेथ तथा वाटसन के अनुसार- "शोध एक प्रक्रिया है, जिसमें खोज प्रविधि का प्रयोग किया जाता है, जिसके निष्कर्षों की उपयोगिता हो, ज्ञान वृद्धि की जाए, प्रयोग के लिए प्रोत्साहित करें, समाज के लिए सहायक हो। तथा मनुष्य को अधिक प्रभावशाली बना सके, जिससे समाज तथा मनुष्य अपनी समस्याओं को प्रभावशाली ढंग से हल कर सके।"

वैदिक काल में गुरु अति विद्वान् स्वाध्यायी, धर्मपरायण और सच्चरित्र व्यक्ति ही हो सकते थे। ये अतिज्ञानी के साथ-साथ अतिसंयमी भी होते थे। उस समय इन्हें समाज में सर्वोच्च स्थान प्राप्त था। ये देव रुप में प्रतिष्ठित थे। इन्हें धियावसु (बुद्धि ही धन है) सत्यजन्मा विश्ववेदा आदि विशेषणों से सम्बोधित किया जाता था।

वैदिक काल में शिष्य भी अपने गुरुजनों की सेवा-सत्कार और गुरुओं के साथ गुरुकुलों की व्यवस्था भी करवाने में सहयोग करते थे। गुरुकुल के नियमों का पालन और गुरु सेवा को ही शिष्य अपना परम-कर्त्तव्य समझता था।

प्राचीन कालीन में गुरु-शिष्य सम्बन्ध बहुत ही मधुर थे। गुरु शिष्यों को पुत्रवत् मानते थे और शिष्य गुरुओं को पिता तुल्य मानते थे। गुरु अपने शिष्यों के साथ किसी भी प्रकार का भेद-भाव नहीं करते थे। उस समय गुरुशिष्य दोनों एक दूसरे के प्रति अपने उत्तरदायित्वों को पूरा करते थे।

गुरु गोविन्द दोऊ खड़े काके लागौ पांय।
बलिहारी गुरु आपने गोविन्द दियो बताय।।

हमारे प्राचीन शास्त्रों से ज्ञात होता है कि गुरु का स्थान सर्वोपरि होता है और हो भी क्यों ना? क्योंकि समाज का उद्धार और सही रास्ता कोई दिखा सकता है तो वह गुरु ही हो सकता है और अन्य कोई शक्ति नहीं हो सकती जो समाज को सन्मार्ग पर लाने का कार्य कर सके, कहा भी जाता है कि "सा विद्या या विमुक्तये।"

लेकिन यह पद्धति आधुनिक काल में कहीं न कहीं खत्म होती दिखाई देती है। गुरु शिष्य को मार्ग बता सकता है, शिक्षक के बतायें मार्ग द्वारा छात्र क्रमशः पूर्णता की ओर अग्रसर होता है। "गुरु तो कुम्हार की भांति होता है वह चाहे तो शिष्य को चिलम बना सकता है या फिर एक कलश बना सकता है।" अगर गुरु-शिष्य को चिलम बनाता है तो शिष्य स्वयं भी जलता है और दूसरों को भी जलाता है। अगर गुरु शिष्य को कलश बनाता है तो शिष्य स्वयं भी शीतल रहता है और दूसरों को भी शीतल करता है। अर्थात् शिष्य स्वयं विनम्र रहता है और दूसरों में भी विनम्रता के गुणों का प्रचार-प्रसार करता है।

एडम्स महोदय ने गुरु और शिष्य को दो ध्रुव के रुप में माना है जिसका विवरण सुन्दर तरीके से एडम्स ने किया है। गुरु प्रदानात्मक ध्रुव तथा शिष्य आदानात्मक ध्रुव है तथा शिक्षण प्रक्रिया उन दोनों के बीच में सेतु है।

यद्यपि सभी प्रकार से गुरु-शिष्य के विकास में मदद देने वाले और शिष्य उस मदद के फल स्वरुप विकास की ओर अग्रसर होते है। अतः गुरु में जो गुण-दोष रहते हैं, उसे शिष्य अपना आदर्श समझ कर ग्रहण कर लेते हैं। इसलिए गुरु को चाहिए कि उनका व्यक्तित्व आदर्श हो। गुरु और शिष्य दोनों का एक ही सूत्र है "सादा जीवन उच्च विचार।"

कहा जाता है कि अगर शिष्य कुछ गलती करता है तो समाज का अंश मात्र खराब होता है लेकिन गुरु गलती करता है तो पूरा का पूरा समाज खराब होता है। यद्यपि गुरु तो हजारों वर्षों तक उस प्रतिष्ठा को नहीं प्राप्त करता है।

"गुरु के विषय में कहा है कि गुरु का मूल्यांकन क्षण-क्षण में होता है इसलिए शिक्षक को प्रत्येक क्षण सतर्क रहना चाहिए।"

प्राचीन काल में लोग आचार्य विश्वामित्र का उदाहरण देते हैं। लेकिन यह नहीं जानते कि उसके पीछे क्या-क्या कारण रहें होंगे, इस विषय पर लोग बिल्कुल विचार नहीं करते, केवल उदाहरण देना ही अपना कार्य समझते हैं।

आज भी ऐसे तमाम उदाहरण हमें आये-दिन समाचार पत्रों एवं टी.वी. के माध्यम से बहुत सारी सूचनायें प्राप्त होती रहती हैं और इन घटनाओं से लोग शुरु-शिष्य सम्बन्ध को तार-तार कर देते हैं।

आधुनिक शिक्षा-प्रणाली की अपनी विशेषता है, परन्तु यह केवल जीवन में आर्थिक निर्भरता प्रदान करने में सक्षम रही है। वर्तमान शिक्षा प्रणाली में जीवन के समग्ररुप को विकसित करने की विद्या विद्यमान नहीं है। एक अध्यापक का वास्तविक दायित्व एवं जिम्मेदारी कितनी है? कितने छात्रों का चरित्रनिर्माण कर सकता है और छात्र अपने-अपने कर्त्तव्य के प्रति कितना सजग एवं सतर्क है? जैसी बातें हमसे बहुत दूर हो जाती हैं। इसलिए हम कह सकते हैं कि शिक्षा एकांगी हो गयी है और इसका कारण व्यवसायीकरण है।

यद्यपि शिक्षा जीवन के सर्वांगीण विकास की व्याख्या करती है। इससे पता चलता है कि जीवन को कैसा जीया जाये। बाहरी दुनियाँ में आत्मनिर्भरता की कला शिक्षा के द्वारा ही प्राप्त की जा सकती है। प्राचीन काल में विद्यादान की पुण्य परम्परा थी। योग्य आचार्य जो अपने जीवन में अनेक गूढ़तत्त्वों का ज्ञान प्राप्त किया करते थे। अनेक अनबूझ समस्याओं की समझ रखते थे। वे शिष्यों को समुचित शिक्षा प्रदान करने में समर्थ थे। यही कारण है कि उन दिनों योग्य छात्रों का जमावड़ा रहता था। येही छात्र अपने राष्ट्र और समाज को अपने मजबूत कंधों से सहारा प्रदान करते थे और यही था हमारे अतीत का स्वर्णिम भविष्य।

परन्तु जब से यह परम्परा विलुप्त हो गयी और इसके स्थान पर स्वार्थयुक्त परम्परा उठ खड़ी हो गई, तब तो समस्याओं का जमघट खड़ा हो गया है। पहले विद्यादान की जाती थी, परन्तु आज तो विद्या ऊँचे-ऊँचे दामों में बेची जाती है, जिसके कारण योग्य और प्रतिभावान् छात्र चाहकर भी उस स्थान को नहीं पा पाते हैं, अपितु आज हम विश्वविद्यालयी स्तर पर देखते हैं कि हर जगह पर राजनीति होती है, कुलपतियों, प्राचार्यों और शिक्षकों की नियुक्ति में भी राजनैतिक आधार है, तथा शैक्षिक कारण भी इसका एक कारण है, जिससे सामाजिक भेद-भाव परीक्षाओं में पक्षपात आदि के कारण युवा छात्रों में असन्तोष फैल जाता है। आज हम देखते हैं कि अनेक

विश्वविद्यालयों में आये दिन जनसभाएँ, धरना, अनशन इत्यादि होते रहते हैं। इन सबका कारण असन्तोष ही है। अभी–अभी हैदराबाद विश्वविद्यालय में "रोहित वेमुला" की मौत का कारण सामाजिक भेदभाव ही है, और इसके कुछ दिन बाद जे.एन.यू. में हो रहे राष्ट्रविरोधी भाषण, गोष्ठियाँ इत्यादि सबका कारण हम किसे मानें, यह विचारणीय विषय है। हम अपने युवा आबादी को शिक्षक के निर्देशन में सही मार्ग पर ला सकते हैं। ये जो युवा आबादी अपनी ऊर्जा का प्रयोग अनुचित कार्य के लिए करती है। इस ऊर्जा को बचा कर शिक्षक सही मार्ग पर ला सकते हैं।

यद्यपि आज युवा छात्रों को सही दिशा–निर्देश की आवश्यकता है और इन्हें यदि सही दिशा निर्देश मिलता है तो ये युवाओं की ऊर्जा अनर्गल कार्यों से बचाकर भारत के भविष्य निर्माण में लगाई जा सकती है और स्वर्णिम भारत का निर्माण हो सकता है। युवा छात्रों को प्रशासनिक, शैक्षिक, सामाजिक, राजनैतिक इत्यादि अन्य कारणों से छात्रों की प्रतिभा एवं किसी भी तरीके से छात्रों का अहित नहीं होना चाहिए, अगर ऐसा होता है तो छात्र उग्र रुप को धारण करते हैं, जिससे विश्वविद्यालयों में पठन–पाठन इत्यादि की अनेक समस्यायें उत्पन्न होती हैं। इन सब समस्याओं से निपटने के लिए सभी कार्य ईमानदारी एवं कर्त्तव्यनिष्ठा से करके बचा जा सकता है तभी उज्ज्वल भारत निर्माण की कामना की जा सकती है।

अतः मैं निष्कर्षतः यह कह सकता हूँ कि विश्वविद्यालयी शिक्षा के अन्तर्गत गुरु–शिष्य सम्बन्ध को मधुर बनाकर भारत का भविष्य उन्नतिशील बनाया जा सकता है।

### सन्दर्भ सूची


१. राधाकृष्णन कमीशन–१९४८–भा.शि.इति. प्रो. रमन विहारी लाल पृ.२००
२. अनुसन्धान अभिक्षमता– प्रति.सा.सी. पृ.२१
३. भा.शि.– प्रो. रमन विहारी लाल–पृ.९
४. शिक्षामृतम् – पृ.८६




# संस्कृत में शोध स्वरूप का समीक्षात्मक अध्ययन एवं वर्तमान में उसकी उपादेयता

रञ्जीता मौर्या
शोधच्छात्रा

संस्कृत भाषा विश्व की वह अनन्य साहित्य है, जिसमें मानवता की प्रथम अभिव्यक्ति का परिचय मिलता है। संस्कृत साहित्य के द्वारा सुदूर प्राचीन युग से आज तक के मानव के श्रेष्ठतम विचारों की सरिता प्रवाहित हुई है। केवल संस्कृत भाषा ही एक ऐसी भाषा है, जो विश्व की असंख्य भाषाओं को अनुप्राणित करती हुई, स्वयं इतनी उदात्त, लावण्यमयी और रस निर्झर बनी रही। संस्कृत भाषा भारतीयों की प्राणभूता भाषा है। यह मनीषियों, शिष्टों, और तत्त्वज्ञानियों की भाषा है।

समीक्षात्मक दृष्टि से साहित्यिक संस्कृत भाषा को दो धाराओं में विभक्त किया जा सकता है–

(१) नाट्यशास्त्र (२) काव्यशास्त्र

आचार्य भरत, धनिक, धनञ्जय, रामचन्द्र, गुणचन्द्र तथा विश्वनाथ आदि नाट्यशास्त्रीय समीक्षा के कर्णधार हैं तो भरत, भामह, रुद्रट, उद्भट, मम्मट, जयदेव, पण्डित राज जगन्नाथ आदि काव्यशास्त्रीय समीक्षा के ज्योतिस्तम्भ हैं। इन दोनों ही समीक्षाओं का विकास उत्तरोत्तर अनुसंधान की प्रवृत्ति पर आधारित है।

संस्कृत में शोध के लिए अनुसंधान, गवेषणा, अन्वेषणा एवं अनुशीलन आदि शब्द प्रचलित है। अंग्रेजी के 'रिसर्च' शब्द का सामान्य अर्थ है– अवधानपूर्वक या 'श्रमपूर्वक' की गई सूक्ष्म खोज। व्यापक अर्थ में अध्ययन पूर्वक की गई खोज, विशेषतः आलोचनात्मक या समीक्षात्मक व्यापक अन्वेषण, जिसका उद्देश्य नवीन तथ्यों का उद्घाटन तथा प्रचलित भ्रान्तियों का निवारण करना हो, स्वीकृत निष्कर्षों या सिद्धान्तों का पुनरीक्षण ही 'शोध' है। इसी का व्यवस्थित पर्याय है– 'अनुसंधान'। जिसमें किसी महत्वपूर्ण सुनिश्चित विषय का तत्त्वाभिनिवेशी वैज्ञानिक अध्ययन, तत्सम्बन्धी तथ्यों का व्यवस्थित ढंग से अन्वेषण, निरीक्षण, परीक्षण तथा वर्गीकरण–

विश्लेषण और उसके आधार पर प्रस्थापन योग्य निष्कर्षों का प्रमाण निर्देशपूर्वक तर्कसंगत उपस्थापन होता है। वस्तुतः शोधप्रबन्ध में तीन गुणों को आवश्यक माना गया है–

१. नवीन अर्थात् अज्ञात् तथ्यों की खोज।

२. आलोचनात्मक परीक्षण तथा ठोस निर्णय।

३. साहित्यिक दृष्टि से सन्तोषप्रद उपस्थापन शैली।

इस प्रकार हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि अनुसंधान का अर्थ पश्चात्वर्ती खोज है। अनुसंधान को परिभाषित करते हुए –'लुण्डवर्ग' महोदय लिखते हैं–

"अनुसन्धान वह है जो अवलोकित तथ्यों का संभावित वर्गीकरण, सामान्यीकरण और सत्यापन करते हुए पर्याप्त रूप से वस्तुविषयक और व्यवस्थित हो।

संस्कृत साहित्य में शोध की यह प्रवृत्ति अत्यन्त प्राचीनकाल में ही वैशद्य को प्राप्त हो चुकी थी। शोध के लिए जो दूसरा शब्द 'गवेषणा' प्रचलित है, का प्रतीकात्मक अर्थ है– श्रमसाध्य खोज।

प्राचीनकाल में गायें जब चरने जाया करती थीं और गिरि, कन्दराओं भटककर खो जाया करती थीं तब वटुगण उन्हें तब–तक खोजते रहते थे जब तक की वह मिल नहीं जाया करती थीं। इस प्रकार यह गाय की खोज एक श्रमसाध्य प्रक्रिया हुआ करती थी।

अतः हम कह सकते हैं कि शोधकार्य का प्राणतत्त्व है– 'नये तथ्यों की खोज'। इस कार्य में शोधकर्ता की आलोचनात्मक प्रतिभा तथा उसके ठोक निष्कर्षों का सर्वाधिक महत्त्व होता है। शोध मन की सहज प्रवृत्ति होती है। मन मनुष्य को शोध की ओर प्रवृत्त करता है। वस्तुतः शोध का सम्बन्ध विद्या एवं ज्ञान से है। शोध को हम ज्ञान पिपासा भी कह सकते हैं। क्योंकि बिना पिपासा के कोई पढ़ने–लिखने में प्रवृत्त ही क्यों होगा। हमारे प्राचीन आचार्यों ने भी ज्ञान के सम्पूर्ण प्रक्रिया को तीन स्तरों पर व्यवस्थित किया है–

(१) शोध, (२) बोध तथा (३) प्रबोध

"आदौ शोधस्ततो बोधः प्रबोधश्चाप्यनन्तरम् ।"

अर्थात् – सर्वप्रथम ज्ञान का शोध होता है तद्नन्तर गुरु के प्रवचन से उसका बोध होता है और अन्त में उसकी अनुभूति होती है।

परन्तु आज जिस अर्थ में अनुसन्धान का प्रयोग हो रहा है वह एक सीमित संकुचित दायरे में किया जाने वाला ऐसा अध्याय है जिससे नये तथ्यों का उन्मीलन

हो सके। अतः इस प्रकार का शोधकार्य विश्वविद्यालयीय शैक्षिक पाठ्यक्रमों की ही भांति एक सुनिश्चित पाठ्यक्रम है- जिसे प्रत्येक छात्र को सम्पन्न करना होता है। उसे शोध प्रबन्ध के माध्यम से अपने अध्ययन के परिणामों तथा उपलब्धियों को प्रस्तुत करना होता है। इस प्रकार आधुनिक सन्दर्भ में शोध का अर्थ है-

"नवीन तथ्यों की खोज अथवा प्राप्त तथ्यों की नये आलोक में समीक्षा, उसका खण्डन-मण्डन।

अतः हम कह सकते हैं कि अनुसंधान एक बौद्धिक प्रक्रिया है जिसमें किसी समस्या का निर्धारण उस समस्या को यत्नपूर्वक तटस्थभाव से हल करने का प्रयत्न किया जाता है।

अनुसंधान की उपादेयता के सन्दर्भ में हम यही कह सकते हैं कि मानव नित्य अपनी सुख-सुविधाओं हेतु प्रयासरत रहता है। वह अपनी सुख-सुविधा व दैनिक क्रियाकलाप को सुखमय बनाने हेतु नित्य नये खोज करता रहता है। जैसा कि पाषाण युग का मानव जब जंगल व गुफाओं में रहता था तब उसने अपनी रक्षा के लिए पत्थर के औजारों व भोजन की खोज। आगे चलकर इसी क्रम में मध्यपाषाण काल के मानव बैलगाड़ी तथा कुम्हार के चाक की खोज की। इस प्रकार मानव-जीवन के क्रमिक विकास में जब वह अपना जीवन एक संगठित समाज व समुदाय के रूप में व्यतीत करने लगा तो वह निरन्तर सुखी जीवन की इच्छा रखने लगा। इस प्रकार की जिज्ञासा जो आवश्यकता पर आधारित है इसी को अनुसन्धान की जननी कहा गया है। इसी के फलस्वरूप आज हमें विज्ञान ने क्या कुछ नहीं दिया है जिसमें चलचित्र, मोटरकार, मोबाइल आदि आविष्कारों ने मानव जीवन को सुगमतर बनाया है आज के युग का मानव तो मोबाइल के बिना खुद को अपङ्ग सा पाता है। आज वैज्ञानिक अनुसंधान के द्वारा ही हमें लैपटाप, कम्प्यूटर, इन्टरनेट इत्यादि की सुविधा सुलभ हुई है। जिनका उपयोग कर हम आज घर बैठे ही समस्त विश्व में घट रही घटनाओं की जनाकारी ले सकते हैं। साथ ही साथ इन सुविधाओं ने आज अनेकों समस्याओं का समाधान किया है।

इस प्रकार उपर्युक्त तथ्यों के आधार पर हम यह कह सकते हैं कि आज मानव जीवन का प्रत्येक क्षेत्र नित्य नये अनुसंधान से आप्लावित है। और आगामी भविष्य में भी नित्य नये अनुसंधान की आवश्यकता उसे निरन्तर बनी रहेगी।

## सन्दर्भ ग्रन्थ सूची-

१. संस्कृत पत्रकारिता का इतिहास (डॉ. रामगोपाल मिश्र)
२. राजस्थान में संस्कृत शोध एवं डॉ. प्रभाकर शास्त्री (सम्पादक-डॉ. विकाश शर्मा)
३. अनुसंधान परिचय (डॉ.पारस नाथ राय)
४. शोध प्रविधि एवं पाण्डुलिपि विज्ञान (डॉ. राजेन्द्र मिश्र)



# पाण्डुलिपि में पाठालोचन के सिद्धान्त

गिरिजा शंकर
शोधच्छात्र

पाठालोचन का अर्थ ही है सन्दर्भित पाण्डुलिपि की एकमात्र अथवा अनेक पाण्डुलिपियों के पाठों का प्रतिपद समीक्षा कर सर्वशुद्ध पाठ का निर्धारण करना जो ग्रन्थकार की मूलभावना को परिपुष्ट करता है। पाठालोचन की प्रक्रिया भारतवर्ष में संभवतः विश्व के अन्यान्य राष्ट्रों की अपेक्षा अत्यन्त प्राचीन है। प्रातिशाख्य ही आधुनिक पाठलोचन के जनक माने जाते हैं।

प्रातिशाख्य का अर्थ है शाखायां शाखायाम् इति प्रतिशाखम् ।

प्रतिशाखं भवं प्रातिशाख्यम् ।

इस प्रकार प्रातिशाख्य शब्द की व्युत्पत्तिपरक मीमांसा ही सिद्ध करती है कि यह मूलतः पाठालोचन का शास्त्र था। अन्तर मात्र यह है कि पाण्डुलिपि का पाठालोचन लिखित वाङ्मय से सम्बन्द्ध था परन्तु प्रतिशाख्य मौखिक वाङ्मय से सम्बद्ध थे। प्रतिशाख्यों द्वारा पाठालोचन के विविध उद्देश्यों की पूर्ति की जाती थी।

आधुनिक पाठालोचन के विद्वानों ने तीन प्रमुख सिद्धान्त स्वीकार किये हैं। जो इस प्रकार हैं।

१. स्वैच्छिक पाठनिर्धारण सिद्धान्त

२. तुलनात्मक पाठनिर्धारण सिद्धान्त

३. शास्त्रीय पाठनिर्धारण सिद्धान्त

स्वैच्छिक पाठनिर्धारण का सिद्धान्त अत्यन्त भयावह तथा विषय कदाचित् मूल ग्रन्थकार का भी अपलापक हो सकता है। क्योंकि यह सिद्धान्त पूर्वाग्रहग्रस्तता की भूमि पर प्रतिष्ठित होता है यह पाठालोचक के तानाशाही रवैये का भी समर्थन करता है। स्वेच्छा से पाठनिर्धारण करने का अभिप्राय है मूलग्रन्थकार के स्थान पर स्वयं को प्रतिष्ठित कर पाण्डुलिपि में मनोऽनुकूल परिवर्तन करना, जो सर्वथा अनुचित माना जायेगा।

वस्तुतः स्वैच्छिक पाठनिर्धारण का अवसर दो स्थिति में प्राप्त होता है–

पाण्डुलिपि की एक ही प्रति उपलब्ध हो तथा पाठालोचन कर उसे स्वेच्छया पाठालोचन कर रहा हो। ऐसी स्थिति में अर्थात् पाण्डुलिपि की किसी दूसरी प्रति के अभाव में वह पाण्डुलिपि की व्याकरणात्मक अशुद्धियों को तो ठीक करेगा, वह कोई शब्द, शब्दांश अथवा वाक्य पसन्द न आने की स्थिति में परिवर्तन भी कर सकता है। और इसका उल्टा भी हो सकता है। स्वैच्छिक परिवर्तन शास्त्र सम्मत तथा सर्वविध औचित्य पूर्ण होना चाहिए तभी वह प्रशंसनीय एवं ग्राह्य होगा। इसका एक रमणीय उदाहरण कुन्तक प्रणीत वक्रोक्ति जीवितम् में उपलब्ध है। महाकवि कालिदास प्रणीत कुमारसम्भवम् के पंचम सर्ग का ७१वाँ श्लोक है।

द्वयं गतं सम्प्रति शोचनीयतां समागमप्रार्थनया कपालिनः

कला च सा चान्द्रमसी कलावतस्त्वमस्य लोकस्य च नेत्रकौमुदी।

यहाँ मूल श्लोक में कपालिनः का पाठान्तर मिलता है–पिनाकिनः जिसका अर्थ होगा पिनाक नामक धनुष को धारण करने वाले।

इस पाठान्तर में कुन्तक कपालिनः पाठ को उत्तम एवं ग्राह्य मानते हैं।

स्वैच्छिक पाठालोचन के सन्दर्भ में एक यूनानी समीक्षक जोनोडोट्स का महत्त्वपूर्ण तथ्य है– सम्पूर्ण ग्रन्थ के सन्दर्भ में जो सामग्री विरुद्ध एवं अनावश्यक प्रतीत हो उसे निकाल देना चाहिए तथा जो सामग्री कवि की तुलना में अवर प्रतीत हो उसे निकाल देना चाहिए।

तुलनात्मक पाठनिर्धारण उस सन्दर्भों में चरितार्थ होता है जब एक ही पाण्डुलिपि की कई प्रतियाँ उपलब्ध हो जाती हैं। उस स्थिति में विद्वान पाठालोचक सभी प्रतियों के परिवर्तनीय अंश की तुलनात्मक समीक्षा करता है। तथा समस्त विकल्पों के गुण दोषों की समीक्षा भी करता है। इसके अनन्तर उसे जो पाठान्तर सर्वश्रेष्ठ प्रतीत होता है उसे ग्रहण करता है।

यद्यपि तुलनात्मक पाठनिर्धारण में भी स्वेच्छा का ही प्राबल्य होता है। इसमें भी स्वतः प्रामाण्य ही बलवत्तर होता है। फिर भी एकल पाठनिर्धारण से तुलनात्मक पाठनिर्धारण में पाठालोचक की आत्मरक्षा का (बचाव) आधार बना रहता है। वह अन्यान्य विकल्पों की त्रुटियों, विसंगतियों, तथा अन्य कवियों को निर्देश कर स्वयं द्वारा स्वीकृत पाठान्तर का प्रशस्त पक्ष आलोचकों के सामने रख सकता है।

तुलनात्मक पाठनिर्धारण में कम से कम दो प्रतियाँ आवश्यक होती हैं। अन्यथा तुलनात्मक पाठनिर्धारण असम्भव होता है।

भण्डारकर ओरियेण्टल रिसर्च इन्स्टीट्यूट पूना द्वारा तैयार किया गया महाभारत का संस्करण तुलनात्मक पाठ निर्धारण सिद्धान्त के अन्तर्गत है।

शास्त्रीय पाठ निर्धारण सिद्धान्त शास्त्र शब्द स्वयमेव आद्यन्त परिशुद्ध तथा निरवद्यता का पर्याय है। क्योंकि शास्त्र का प्रतिपाद्य अनुभव सिद्ध तथा सर्वग्राह्य होता है। इसीलिए सर्वशुद्ध अथवा सर्वसम्मत पाठनिर्धारण सिद्धान्त को शास्त्रीय पाठनिर्धारण सिद्धान्त कहा गया हूँ। डॉ. सत्येन्द्र ने इसे वैज्ञानिक नाम दिया है जो प्रायः पाश्चात्य समीक्षकों द्वारा पसन्द की जाती है। वैज्ञानिक दृष्टि, वैज्ञानिक चिन्तन, वैज्ञानिक मत, वैज्ञानिक समीक्षा, वैज्ञानिक मीमांसा, वैज्ञानिक सोच ये सारी पदावलियाँ पाश्चात्यों की है। क्योंकि विज्ञान उनके लिए प्रमाण है परन्तु भारतीय परम्परा में विज्ञान का अर्थ साइंस नहीं, अध्यात्म विद्या या दर्शन है।

वस्तुतः जिसे पाश्चात्य विद्वान् विज्ञान कहते हैं। उसके लिए शास्त्र सर्वोत्तम पर्याय है। क्योंकि शास्त्र किसी भी प्रमेय अथवा तथ्य का शंसन/शासन करता है।

(शंसनात् शास्त्रम् , शासनात् शास्त्रम् )

गिरिजाशङ्कर



# प्राचीन परम्परा में पाठालोचन

**अखिलेश कुमार पटेल**
शोधच्छात्र

जब हम किसी पाण्डुलिपि या ग्रन्थ का व्यापक रूप से निरीक्षण परीक्षण एवं सर्वेक्षण करके सर्वश्रेष्ठ पाठ का चयन करते हैं, जो पाठ ग्रन्थकार के मूल भावना के अनुरूप हो तो उसे पाठालोचन कहते हैं। लोचन शब्द लोच् या लोचृ धातु से ल्युट् प्रत्यय का प्रयोग करके निष्पन्न होता है। जब लोचन में आङ् उपसर्ग का प्रयोग कतरके पद बनायेंगे तो उसे आलोचन कहेंगे। विश्व के अन्य राष्ट्रों की तुलना में भारत में पाठालोचन की परम्परा सबसे प्राचीन रही है। जब हम किसी पाठ का अध्ययन करते हैं तो उसका प्रभाव हमारे मष्तिष्क पर अवश्य पड़ता है उसके परिणामस्वरूप हमारी जो प्रतिक्रिया होती है उसे पाठलोचन कहते हैं। महामहोपाध्याय श्री रहसबिहारी द्विवेदी जी ने आलोचना के तीन घटक बताये हैं–

१. प्रभाव ग्रहण करना
२. विश्लेषण करना
३. मूल्यांकन करना। इसे निर्णायक तत्त्व भी कहा जाता है।

प्रभावग्रहणं चास्यां पूर्वं विश्लेषणं ततः
मूल्यांकनं तृतीयं स्यात् तत्त्वं तन्निर्णयात्मकम्[1]।

प्राचीनकाल में हस्तलेखों की परम्परा थी। लेखक भूर्जपत्र, ताडपत्र, शिलाओं आदि पर लेखनकार्य किया करते थे। अतः लेखनकार्य को सुरक्षित रखना एक कठिन समस्या थी। ग्रन्थकार प्रारम्भ में एक लेख लिखता था जिसे मूलग्रन्थ या मूललेख कहा जाता था। मूलग्रन्थ को आधार बनाकर अन्य लिपिकारों द्वारा अन्य प्रतियों का निर्माण किया जाता था। उन प्रतियों में अनेक प्रकार की अशुद्धियों का प्रवेश हो जाता था क्योंकि प्रतिलिपिकारों के भाषा विषयक ज्ञान में भिन्नता पायी जाती थी। ऐसी स्थिति में पाठालोचन करते समय शुद्धपाठ निर्धारण करना कठिनकार्य था। पाठालोचक को यदि ग्रन्थकार के मूलग्रन्थ का पता चल जाये तो उसके समस्या का

काफी हद तक समाधान स्वतः हो जायेगा, क्योंकि मूलग्रन्थ में अशुद्धियां या तो नहीं होगी अथवा न्यूनमात्रा में होगी।

पाठालोचन कभी भी एकमात्र ग्रन्थ को आधार बनाकर नहीं करना चाहिए, जब ग्रन्थ की अनेक प्रतियाँ उपलब्ध हो तभी पाठालोचन करना चाहिए। ग्रन्थ की सभी प्रतियों का सुविधानुसार विभाजन कर लेना चाहिए तत्पश्चात् उनका समय या कालक्रमादि निश्चित किया जा सकता है। यदि मूल पाण्डुलिपि का पता चल जाये तो लेखक का भी कालादि कुछ हद तक निश्चित किया जा सकता है। अतः पाठालोचक को सर्वप्रथम पाण्डुलिपि की प्रतियों का संग्रह करना चाहिए। पाण्डुलिपि की प्रतियों में यदि भिन्नता होगी तो पाठ-निर्धारण करने में कठिनाई होगी। ऐसी स्थिति में पाठालोचक मातृकाओं का भलि-भाँति अध्ययन करके सर्वशुद्ध पाठ का चयन करें। कहीं-कहीं कीड़े-मकोड़े आदि द्वारा पाण्डुलिपि खण्डित कर दी जाती है तो ऐसी स्थिति में पाठालोचक स्वविवेक का प्रयोग करके पाठ का निर्धारण कर सकता है। लेकिन मूलमातृका में यह अंश नहीं है इसका भी स्पष्ट उल्लेख कर देना चाहिए।

आधुनिक पाठालोचन के जनक के रूप में प्रातिशाख्यों को माना जा सकता है। पाण्डुलिपि परम्परा में जो त्रुटियाँ लिपिकारों से होती थी गुरूमुख परम्परा में वही त्रुटियाँ शिष्यों द्वारा होती थी। कभी-कभी ये त्रुटियाँ शिष्यों की प्रतिभा की उपज होती थी। भगवान् वेदव्यास ने अपने शिष्यों पैल, वैशम्पायन जैमिनि तथा सुमन्तु को क्रमशः ऋग्वेदादि का ज्ञान दिया। महर्षि पैल ने अपने पांच शिष्यों शाकलादि को ऋग्वेद का प्रवचन दिया। इन पांचों शिष्यों ने गुरू से गृहीत विषयों में मनोनुकूल परिवर्तन किया जिससे ऋग्वेद पांच शाखाओं में बट गया यही परिवर्तन आगे भी चलता रहा और ऋग्वेद की २१ शाखाओं का निर्माण हो गया। यही प्रक्रिया यजुर्वेदादि के विषय में भी जाननी चाहिए।

पाण्डुलिपि का पाठालोचन लिखित वाङ्मय से सम्बन्धित है। आधुनिक विद्वानों ने पाण्डुलिपि पाठालोचन को तीन भागों में विभक्त किया है-

स्वैच्छिक पाठालोचन, तुलनात्मक पाठालोचन, तथा शास्त्रीय पाठालोचन।

जब पाठालोचक पाठ का निर्धारण अपनी स्वेच्छा से करता है तो उसे स्वैच्छिक पाठालोचन कहते हैं। इसमें आलोचक स्वयं को लेखक के स्थान पर स्थापित करके कार्य करता है। स्वैच्छिक पाठालोचन कभी-कभी अत्यन्त भयावह सिद्ध हो जाता है। यदि आलोचक किसी पूर्वाग्रह या द्वन्द्व से ग्रसित होगा तो वह अर्थ का अनर्थ भी कर सकता है। स्वैच्छिक पाठालोचन की दो स्थितियाँ पायी जाती है।

प्रथम यदि ग्रन्थ की एकमात्र प्रति ही उपलब्ध हो। द्वितीय आलोचक स्वैच्छिक पाठालोचन कर रहा हो। जब ग्रन्थ की एकमात्र प्रति उपलब्ध हो तो आलोचक ग्रन्थ की व्याकरणिक त्रुटि को ठीक कर सकता है, मात्रा विरामचिन्ह आदि को शुद्ध कर सकता है, यदि कोई वाक्य या वाक्यांश ठीक नहीं है तो उसमें भी परिवर्तन कर सकता है और यह परिवर्तन ग्राह्य भी हो सकता है और अग्राह्य भी। यदि पूर्व की अपेक्षा वरतर होगा तो विद्वानों द्वारा ग्राह्य एवं प्रशंसनीय होगा यदि हीन होगा तो विद्वानों द्वारा निन्दनीय होगा और अस्वीकार कर दिया जायेगा-

"परमपुरूषमस्तौत् निस्तुलं यस्तु सोऽयं
शठमथनमुनिर्मे भूयसे श्रेयसे स्यात्[२]

प्रस्तुत श्लोक में निस्तुलं पाठ के स्थान पर निर्मलं पाठभेद भी मिलता है लेकिन पाठालोचक ने निस्तुलं पाठ को स्वीकार किया है।

जब पाठालोचक कई पाण्डुलिपियों की तुलना करके सर्वश्रेष्ठ पाठ का निर्धारण करता है तो उसे तुलनात्मक पाठालोचन कहते हैं। तुलनात्मक पाठालोचन की सबसे अनिवार्य शर्त ये है कि पाण्डुलिपि की कई प्रतियाँ उपलब्ध होनी चाहिए तथा पाठालोचक सभी प्रतियों का सम्यक् अध्ययन करके परिवर्तनीय अंश की तुलना समीक्षा एवं गुण-दोषों पर विचार करके सर्वश्रेष्ठ पाठ का चयन करे। तुलनात्मक पाठालोचन कुछ हद तक स्वैच्छिक पाठालोचन से साम्यता रखता है क्योंकि दोनों में ही आलोचक स्वविवेकानुसार पाठ का चयन करता है। अन्तर केवल यह है कि तुलनात्मक पाठालोचन में विकल्प उपलब्ध होता है। जबकि स्वैच्छिक पाठालोचन में विकल्प उपलब्ध नहीं होता है। तुलनात्मक पाठालोचन में उचित पाठ का चयन करके तथा अन्य पाठ भेदों की विसंगतियों को भी दर्शाया जाता है। यदि तुलनात्मक पाठालोचन में व्यक्ति के स्थान पर व्यक्ति समूह होगा तो सर्वश्रेष्ठ पाठ का चयन होगा। तुलनात्मक पाठालोचन में पाण्डुलिपि की कम से कम दो प्रतियाँ अवश्य उपलब्ध होनी चाहिए यदि दो से अधिक है तो अच्छी बात है। पाठलोचक के सम्मुख कभी-कभी ये समस्या आ जाती है कि दो पाठों में से सर्वश्रेष्ठ पाठ कौन है ऐसी स्थिति में वह एक पाठ के साथ दूसरा पाठ भी विकल्प रूप में दे सकता है। इसे वह पाठान्तर की भांति पाद-टिप्पणी में भी दे सकता है।[३]

"लक्ष्मीविहार कुहरायितमत्यगाधं
नाभिपुटं भगवतः कलयेम चित्ते।[४]

प्रस्तुत श्लोक में कुहरा के स्थान पर मुहरा पाठ भी मिलता है। लेकिन

पाठालोचक ने कुहरा पाठ स्वीकार किया है।

पाठालोचन करते समय पाठालोचक कभी-कभी विद्वता प्रकट करने के लिए घटिया किस्म के पाठों का चयन कर देता है। जिससे पाठ का उत्कर्ष होने के स्थान पर अपकर्ष हो जाता है।

जब हम किसी पाण्डुलिपि के अनेक प्रतियों के पाठ की तुलना करके उनमें साम्य वैषम्य स्थापित करके, गुण दोष आदि की विवेचना पूर्वक शास्त्रीय सिद्धान्तों का पालन करते हुए पाठ का निर्धारण करते हैं तो उसे शास्त्रीय पाठालोचन कहते हैं। इसमें उपलब्ध पाण्डुलिपियों का एक वंशवृक्ष तैयार किया जाता है तत्पश्चात् सर्वसम्मत, सर्वशुद्ध तथा सर्वग्राह्य पाठ का चयन किया जाता है जो शास्त्रीय नियमों के अनुसार होता है।

वर्तमान समय में चौखम्बा तथा मोती लाल बनारसीदास प्रतिष्ठानों ने अपनी साख बना रखी है। सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय वाराणसी का प्रकाशन संस्थान भी पाठालोचन एवं शुद्धमुद्रण के क्षेत्र स्तुत्य कार्य कर रहा है।

इस प्रकार एक कुशल पाठालोचक को शास्त्रीय विषयों का ज्ञान अवश्य होना चाहिए तत्सम्बन्धी शास्त्र में उसकी गति होनी चाहिए। उसे भाषा तथा व्याकरण का ज्ञान अवश्य होना चाहिए। पाठालोचक को भावानुकूल पदों के प्रयोग में भी निपुण होना चाहिए। क्योंकि एक ही अर्थ को प्रकट करने के लिए कई पाठों को रखा जा सकता है। लेकिन कुछ पाठ-विशेष में ही अर्थ विशेष को प्रकट करने का सामर्थ्य होता है। पाठालोचक को कभी भी प्रमाद नहीं करना चाहिए। पाठालोचक को ग्रन्थ की अधिक से अधिक प्रतियाँ प्राप्त करनी चाहिए, और उनका वंश वृक्ष तैयार करना चाहिए। सभी प्रतियों का अध्ययन करके सर्व शुद्ध पाठ का चयन करना चाहिए।

## सन्दर्भ सूची

शोध प्रविधि एवं पाण्डुलिपि विज्ञान-प्रो. डॉ. अभिराज राजेन्द्र मिश्र

१. साहित्यानुसन्धानावबोध प्रविधिः प्रो. रहस बिहारी द्विवेदी पेज- ८६

२. वैकुण्ठविजयम् - राघवाचार्यविनिर्मित पेज-२/६

३. पाण्डुलिपि विज्ञान, पेज-२४५

४. वैकुण्ठ विजयम् पेज-७/३२



# सांस्कृतिक धरोहर के रूप में पाण्डुलिपियों की महत्ता

पूजा सिंह
शोधच्छात्रा

भारतीय संस्कृति अनेक विशिष्टताओं से संवर्द्धित संसार की प्राचीनतम और श्रेष्ठ संस्कृति है। आदिकाल में जब हमारे आर्यश्रेष्ठ तपोवन के रमणीय और पवित्र वातावरण में ऋचाओं का गान करके अनुपम साहित्य का सृजन कर रहे थे उस समय विश्व के अनेक भागों में मानव अपनी जीवन-यापन की समस्याओं से संघर्ष करते हुए इधर-उधर भटक रहे थे। हमारा प्राचीनतम साहित्य दृश्य और श्रव्य साधनों पर आश्रित स्मृति और विवेक की विशिष्ट परम्पराओं पर आधारित था। कालान्तर में लिपि का ज्ञान होने पर साहित्य को स्थायी और सुरक्षित बनाने के लिए लेखन के आधार स्वरूप भोज-पत्र, वृक्षों की छाल, लकड़ी, ताड़पत्र आदि का प्रयोग होने लगा। इस लेखन का प्रथम नामकरण 'पाण्डुलिपि'के रूप में किया गया।

कुछ विद्वानों का मानना है कि लेखन में प्रयुक्त विशिष्ट पीले रंग की स्याही के कारण इसका नाम पाण्डुलिपि पड़ा। किन्तु वर्तमान में किसी भी प्रकार की हस्तलिखित सामग्री हो, वो चाहे जिस स्याही से लिखी गयी हो, यदि वह सांस्कृतिक, सामाजिक, धार्मिक, ऐतिहासिक या सौन्दर्यपरक आदि दृष्टि से महत्वपूर्ण हो तथा ७५ वर्ष पुराना लिखा गया हो तो उसे हम पाण्डुलिपि नाम से अभिहित करते हैं।

'पाण्डुलिपि' का शाब्दिक अर्थ-हस्तलेख है। लैटिन भाषा में मैन्यूस्क्रिप्ट (manuscript) कहा जाता है। यह शब्द मैन्यू और स्क्रिप्ट-इन दो शब्दों से मिलकर बना है, जिसका अर्थ है- हाथ की लिखावट। सामान्य रूप से कोई भी अप्रकाशित लेख पाण्डुलिपि होती है। यही लेख कालान्तर में शिला, स्तम्भ, ताम्र, मूर्ति आदि पर लिखे जाने के कारण शिलालेख, स्तम्भलेख, ताम्रलेख, मूर्तिलेख आदि रूपों में प्रतिष्ठित हुआ। 'इन्साइक्लोपीडिया' के पृष्ठ संख्या-१७५ पर पाण्डुलिपि की परिभाषा दी गई है-

"In Aachaeology manuscript is any early writing on stone, metal, wood, clay, linen, bark and leaves of trees and prepared skins of animals, such as goat, sheep and calves."

अर्थात् पुरातत्त्वविज्ञान में पाण्डुलिपि उस किसी भी प्राचीन लेख को कहते हैं, जो पत्थर, धातु, लकड़ी, मिट्टी, बाणनिर्मित वस्त्र, पेड़ों की छाल, वृक्षों की पत्तियों तथा बकरे, भेड़ एवं बछड़ों जैसे जानवरों की कमाई गयी चमड़ी पर लिखा गया हो। विश्वकोष की इस परिभाषा से पाण्डुलिपि का पारिभाषिक स्वरूप स्पष्ट हो जाता है।

भारतीय साहित्य आर्य संस्कृति के उषाकाल में उदित मन्त्र-द्रष्टा ऋषियों की वाणी से लेकर आज तक की विविध लोक-भाषाओं तक के अखण्ड प्रवाह का मूर्तिवत् रूप है। इन कारणों से भी 'पाण्डुलिपियों' का महत्व 'सांस्कृतिक धरोहर' के रूप में बढ़ जाता है। भारत में सर्वाधिक प्राचीन लिपिचिह्न मोहनजोदड़ो और हड़प्पा की संस्कृति में प्राप्त होते हैं। उस समय के ये लिपि चिह्न भोजपत्र या ताड़पत्र के रूप में प्राप्त होते हैं। वर्तमान में जो लिखित सामग्री सुरक्षित हैं, उनका आधार भोजपत्र, काष्ठपत्र, धातुपत्र और कागज हैं। इनमें भोजपत्र पर खरोष्ठी लिपि में लिखा धम्मपद और कर्पास-पट्ट पर सातवाहन युग के ग्रन्थ उल्लेखनीय हैं। इन सुरक्षित पाण्डुलिपियों के माध्यम से हम उस समय के सांस्कृतिक, धार्मिक, ऐतिहासिक, सामाजिक आदि विशिष्टताओं को समझ और जान पाते हैं।

भारत पर विदेशी आक्रमण, आक्रामकों द्वारा साहित्य सम्पदा को अपने साथ ले जाना, द्वेषवश इस सम्पदा को नष्ट कर देना या अज्ञानतावश इसका नष्ट हो जाना आदि कारणों से पाण्डुलिपि का एक बहुत बड़ा भाग नष्ट हो गया है। पर सुखद बात यह है कि वर्तमान में भी हमारी सांस्कृतिक धरोहर पाण्डुलिपियों की संख्या लगभग ५०-६० लाख अवशिष्ट है। स्वतन्त्रता के पश्चात् भी इन पाण्डुलिपियों के सांस्कृतिक महत्व को देखते हुए भारत सरकार ने स्थान-स्थान पर सरकारी, अर्द्धसरकारी तथा निजी ग्रन्थागारों की व्यवस्था की। जगह-जगह पर पाण्डुलिपियों के संग्रहण, संरक्षण, सर्वेक्षण और इनसे शोध आदि उद्देश्यों को पूर्ण करने की दृष्टि से भी सरकार ने विशिष्ट प्रयास किये हैं।

हस्तलिखित ग्रन्थों के सांस्कृतिक महत्त्व का आकलन करना कदापि सम्भवन नहीं है। यह ऐसा समुद्र है, जिसमें अवगाहन से निरन्तर रत्नों की प्राप्ति होती है। पाण्डुलिपियों की सांस्कृतिक धरोहर के रूप में महत्ता कुछ बिन्दुओं पर

दृष्टिगत है।

पाण्डुलिपियों के अनेक आधार हैं- यथा- भोजपत्र, कर्पास पत्र, बाँस, कागज आदि। ये संस्कृत, प्राकृत, पालि, हिन्दी, राजस्थानी, गुजराती, दक्षिण भारतीय आदि भाषाओं में लिखी गयी है। इनमें लेखन के विभिन्न प्रकार भी हैं। यथा- त्रिपाट, पञ्चपाट, शुण्ड, सटीका, संवृत्ति, यन्त्रात्मक, गुटका आदि। इनमें अनेक विषय हैं- वेद, वेदाङ्ग, स्मृति, इतिहास, पुराण, दर्शन, मन्त्र, आगम, ज्योतिष एवं विश्वकोश आदि। पाण्डुलिपियों के ये विविध रूप किसी भी देश या जाति के सांस्कृतिक, सामाजिक, ऐतिहासिक, धार्मिक आदि के महत्त्व को बताते हैं। प्रकाशित ग्रन्थ जहाँ भारतीय जातीय चिन्तन को दिशा देते हैं, वहीं अप्रकाशित और अज्ञात ग्रन्थ उन दिशाओं को काल-कवलित होने से बचाते हैं। ये साहित्य, सङ्गीत एवं कला आदि विविध विषयों का ऐसा कोश है जो अपने युग के यथार्थ को अनावृत्त करने में शोधार्थियों के लिए उपयोगी सशक्त उपकरण हैं।

हस्तलिखित ग्रन्थ महत्त्वपूर्ण धरोहर, हमारी अस्मिता एवं चेतना की संदेशवाहक हमारी सभ्यता एवं संस्कृति के मूल्यवान स्रोत हैं। यदि इनका गम्भीरता से अनुशीलन करें तो इनके अध्ययन से तत्कालीन समाज, शिक्षा, धर्म, पर्व, उत्सव, जनदशा आदि का समग्र चित्रण प्राप्त होता है। इनमें अपने युग की धार्मिक, सांस्कृतिक, रीति-रिवाजों और परम्पराओं का ज्ञान प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष होता है। वस्तुतः किसी भी देश के प्राचीन गौरव की जानकारी हेतु साहित्यिक सामग्री अत्यधिक महत्त्वपूर्ण होती है। यही कारण है कि संसार के समस्त उन्नत और विकासशील देश, प्राचीन राष्ट्रीय धरोहर के रूप में पाण्डुलिपियों के महत्त्व को एकमत से स्वीकार करते हैं।

पाण्डुलिपियों का महत्त्व इस कारण से भी है कि रचना कालक्रम से पाण्डुलिपियाँ भाषा और लिपि के विकास के ज्ञान का माध्यम हैं। इनसे स्पष्ट होता है कि समयानुसार भाषा और लिपि में क्या और कैसे परिवर्तन हुए। अक्षरों की बनावट और मात्राओं के अन्तर से उस समय का ज्ञान होता है, जब इनकी रचना हुई। पाण्डुलिपियों की एक विशेषता यह भी है कि लेखकों ने अत्यन्त सुन्दर अक्षरों में प्रारम्भ से अन्त तक एक ही लिखावट में लिखा है। इन्हें विविध रूपों में अलंकृत किया है। इन्साइक्लोपीडिया में लिखा है कि सचित्र पाण्डुलिपि उस हस्तलिखित पुस्तक को कहते हैं, जिसके पाठ को विविध चित्राकृतियों से सज्जित किया गया हो।

इनमें सुनहरे एवं रजत-चित्र भी प्राप्त होते हैं। भारत में अपभ्रंश शैली के चित्र ११वीं शती में मिलते हैं जबकि पश्चिम में इनका प्रारम्भ १४वीं शती से प्राप्त होता है। जैन पाण्डुलिपियों में चित्रित ग्रन्थों का बाहुल्य है और इनमें चित्रकला के विविध रूप द्रष्टव्य हैं। वस्तुतः सचित्र पाण्डुलिपियाँ चित्रकला के माध्यम से मानवीय अनुभूतियों का अभिव्यक्तिकरण है और इस अभिव्यक्ति में तत्कालीन वर्ग, जाति या समाज के सांस्कृतिक-बिम्ब समाविष्ट हैं।

संगीत विषय से सम्बन्धित पाण्डुलिपियाँ संगीत के इतिहास, विभिन्न राग-रागिनियाँ, ताल आदि को उजागर करती हैं। जैसा कि कहा गया है "गीतं वाद्यं तथा नृत्यं त्रयं संगीतमुच्यते" पाण्डुलिपियों में गीत, वाद्य और नृत्य तीनों ही विषयों के हस्तलिखित ग्रन्थ हैं। मध्यकालीन पाण्डुलिपियों में विशेषतया पंजाब की पाण्डुलिपियों में छन्द-संकेत के साथ राग-संकेत भी प्राप्त होता है। इनमें राग-परिवर्तन को दिखाया गया है। इन राग-रागिनियों के वर्णन सचित्र उपलब्ध हैं। शोध विद्वान चित्रों के माध्यम से भी रागों की पहचान कर लेते हैं। इन चित्रों में प्राकृतिक-दृश्य, मानव-चित्रों के साथ-साथ पशु-पक्षियों के चित्र भी बनाये गये हैं। जैसे-आसावरी राग के साथ अनेक ग्रन्थों में सर्प का चित्रण अपने आप ही विशिष्टता को दर्शाता है।

पाण्डुलिपियों के ऐतिहासिक महत्त्व का आकलन करना तो सम्भव ही नहीं है। ये इतिहास के पाठकों के लिए शोध का कोश है। इनमें अनेक राजाओं का युद्ध-कौशल, उनका शासन तथा अन्य राजाओं, जन-नायकों, महापुरुषों, सन्तों आदि के चरित्र-चित्रण और सहस्त्रों प्रशस्तियाँ हैं। इनमें कुछ घटनायें मिथकत्त्व का भी निर्माण करती हैं। ऐतिहासिक महत्त्व दर्शाने के लिए वस्तुतः लेखन में लेखक की मानसिकता का प्रभावी होना स्वाभाविक है। यदि लेखक राजा के दरबार का है तो वह उसी का महिमा मण्डन करेगा और यदि वह राजाश्रयी नहीं है तो वह राजा की विरोधी बातों को भी वर्णित करता है। इससे यही स्पष्ट है कि पाण्डुलिपि की महत्ता उस समय की स्थिति से स्पष्ट हो जाती है।

पाण्डुलिपियों का महत्व विज्ञान के क्षेत्र में भी है। अनेक पाण्डुलिपियाँ गणित, ज्योतिष, खगोल, भूगोल आदि वैज्ञानिक विषयों पर लिखी गयी हैं। वर्तमान में गणित, ज्योतिष आदि सम्बन्धी अनुसन्धानों का मूलाधार ये पाण्डुलिपियाँ ही हैं।

पाण्डुलिपियाँ अपने युग की सांस्कृतिक चेतना का प्रतिनिधित्व करते हुए उस समय की चिन्तन दिशा को दर्शाती हैं। एक समय की पाण्डुलिपियाँ उस समय

के लेखक के बौद्धिक स्तर एवं चिन्तन परम्परा को प्रकट करती हैं। यदि वह समय भक्ति चेतना का है, तो ब्रह्म का स्वरूप, आत्म-ज्ञान आदि का वर्णन मिलता है। यदि समय युद्ध चेतना का है तो दो राजाओं का वैर, द्वेषभाव और युद्ध आदि का वर्णन मिलता है। इस प्रकार पाण्डुलिपियाँ अपने रचनाकाल की चेतना के सही मूल्यांकन की दिशा में महत्त्वपूर्ण बिन्दु हैं।

निष्कर्षतः पाण्डुलिपियाँ स्वयं में एक पूर्ण विज्ञान हैं। देखने में भले ही ये जर्जरित कागज पर लिखी हुयी साधारण प्रतीत होती हों, किन्तु शोधार्थियों के लिए इनमें असीमित ज्ञानराशि निहित है। इनमें ऐतिहासिक, सांस्कृतिक, सामाजिक, साहित्यिक, वैज्ञानिक, आध्यात्मिक या भौतिक कोई क्षेत्र अछूता नहीं है। इनमें जीवन जीने की कला है तो सांस्कृतिक मूल्यों की पुनर्स्थापना, नैतिक जीवन की प्रेरणा, सदाचरण का महत्त्व और करणीय-अकरणीय की विशद् चर्चा है। यह सुखद तथ्य है कि हमारे देश में विशद मात्रा में पाण्डुलिपियाँ हैं। यहाँ व्यक्तिगत एवं संस्थागत दोनों ही के प्रयत्नों से इनका सर्वेक्षण, संरक्षण, सम्वर्द्धन और जन-जागृति की जा रही है।

हमें हमारी सांस्कृतिक धरोहर पाण्डुलिपियों को सुरक्षित रखने के साथ अधिकाधिक उपयोगी बनाना है। वस्तुतः अतीत के संचित ज्ञान को भावी पीढ़ी को सौंपना हमारा उद्देश्य होना चाहिए। हमारे पूर्वजों ने वह कर्त्तव्य वहन किया और उनके कारण आज वेद, उपनिषद्, पुराण या वाल्मीकि, सूर, तुलसी की रचनायें जीवित हैं। हमें भी इस दिशा में दृढ़-प्रतिज्ञ होना चाहिए, जिससे हमारे आगे आने वाली पीढ़ी को पाण्डुलिपि के महत्त्व का ज्ञान हो और वे उसे अपने जीवन में उपयोगी बना सकें।

**सन्दर्भ-ग्रन्थ-सूची**

१. पाण्डुलिपि संरक्षण-डॉ. महेन्द्र खड़गावत, राष्ट्रिय पाण्डुलिपि मिशन, नई दिल्ली, २००९

२. शोधप्रविधि एवं पाण्डुलिपि विज्ञान- प्रो. डॉ. अभिराज राजेन्द्र मिश्र, अक्षयवट प्रकाशन, बलरामपुर हाउस, इलाहाबाद-२००८

३. साहित्यानुसन्धानावबोधप्रविधिः- आचार्य रहसबिहारी द्विवेदी, शिववाङ्मुनिप्रमेधाप्रकाशनम् , ६१५, ग्रीनसिटी माढ़ोताल, जबलपुर, २००८



# पाण्डुलिपियों का संरक्षण एवं पाठालोचन का महत्त्व

बबिता निर्मल
शोधच्छात्रा

हमारे देश में लेखन कला का विकास प्राचीन काल से ही हो रहा है। जिसका उपयोग हमारे पूर्वजों ने अपनी ज्ञानराशि को संचित करने में किया था। उन्होंने लेखन के आधार के रूप में शिला, चर्म, लकड़ी इत्यादि का प्रयोग किया था। इन पर उत्कीर्ण लेखों को ही अभिलेख कहा गया है। कालान्तर में पुरानी हो जाने अथवा कीड़ों से बचाव के लिए पीले रंग का प्रयोग करने के कारण इन्हें ही पाण्डुलिपि कहा जाने लगा।

पाण्डुलिपि शब्द **'पाण्डु'** तथा **'लिपि'** से मिलकर बना है। पाण्डु का अर्थ है– **'पीला'** तथा लिपि का अर्थ है– **'लेख'**। अर्थात् किसी पीले आधार पर लेखन की प्रक्रिया को ही पाण्डुलिपि कहते हैं। लैटिन भाषा में इसे **मैन्यूस्क्रिप्ट** (Manu-script) कहते हैं। यह **'Manu'** तथा **'Script'** से मिलकर बना है। Manu का अर्थ है– 'हाथ' और Script का अर्थ है– **'लेख'**, अर्थात् **'हाथ से लिखा लेख'**। इस प्रकार से Manuscript का अर्थ हुआ– **'हस्तलेख'**।

पाण्डुलिपि या पोथी अतीत की आँख है, जिसमें हमें अपनी बीते जमाने की संस्कृति की झलक देखने को मिलती है। यह हमारी अमूल्य धरोहर है। पाण्डुलिपियों के सृजन के क्षेत्र में हमारा देश भारत आदिकाल से विश्वगुरू रहा है। विश्व को अपनी ज्ञान किरणों के आलोक से प्रकाशित करने वाली भारत की धरा पर न जाने कितनी पाण्डुलिपियों का सृजन हुआ और न जाने उनमें से कितनी काल–कवलित हो गईं या इतिहास के थपेड़ों से अपने अस्तित्व को बचा पाने में असफल होकर काल के गाल में समा गईं। इन सबके बावजूद भारत–भूमि पर आज भी ज्ञान की विविध विधाओं को आलोकित करने वाली पाण्डुलिपियों का अकूत भण्डार विद्यमान है, जो यत्र–तत्र

बिखरी पड़ी हैं और अपने अस्तित्व को बनाये रखने के लिए संघर्षरत हैं।

दि अमेरिकन पीपुल्स **इन्साइक्लोपीडिया** में पाण्डुलिपि को कुछ इस प्रकार से पारिभाषित किया गया है-

**"In Aachaeology manuscript is any early writing on stone, metal, wood, clay, linen, bark and leaves of trees and prepared skins of animals, such as goat, sheep and calves."**

अर्थात् पुरातत्त्वविज्ञान में पाण्डुलिपि उस किसी भी प्राचीन लेख को कहते हैं, जो पत्थर, धातु, लकड़ी, मिट्टी, बाणनिर्मित वस्त्र, पेड़ों की छाल, वृक्षों की पत्तियों तथा बकरे, भेड़ एवं बछड़ों जैसे जानवरों की कमाई गयी चमड़ी पर लिखा गया हो।

प्रत्येक वस्तु का संरक्षण होना आवश्यक है उनमें भी प्राचीन वस्तुओं का संरक्षण तो अत्यावश्यक है, क्योंकि प्राचीन वस्तुओं से हमारी संस्कृति तथा सभ्यता की प्राचीनता ज्ञात होती है। वस्तुतः पाण्डुलिपियाँ किसी भी देश की धरोहर होती हैं, जिसमें उस देश का अतीत और संस्कृतियाँ छिपी होती हैं। अतः उनकी सुरक्षा करना राष्ट्र का तथा उस देश के नागरिकों का प्रथम कर्त्तव्य होना चाहिए। हमें अपनी संस्कृति का ज्ञान शिलालेख और साहित्य के माध्यम से भी होता है। साहित्य में हस्तलिखित साहित्य का संरक्षण बहुत जरूरी है, क्योंकि उनके लोप हो जाने के बाद उनकी पुनः प्राप्ति होना असंभव है, इसलिए बहुत से हस्तलिखित ग्रन्थों के अन्त में संस्कृत का श्लोक उद्धृत होता है-

**जलाद् रक्षेत् स्थलाद् रक्षेत् रक्षेत् शिथिलबन्धनात् ।**
**मूर्खहस्ते न दातव्या, एवं वदति पुस्तिका।।**
**उदकानिलचौरेभ्यो मूषकेभ्यो हुताशनात् ।**
**कष्टेन लिखितं शास्त्रं यत्नेन परिपालयेत् ।।**

हमारे देश में प्राचीनकाल से ही पाण्डुलिपियों की सुरक्षा के विविध उपाय किये जा रहे हैं, तथा वर्तमान समय में भी **राष्ट्रीय पाण्डुलिपि मिशन**, नई दिल्ली के माध्यम से पाण्डुलिपियों की खोज तथा उनको चिरकाल तक सुरक्षित रखने के विविध उपाय किये जा रहे हैं। पाण्डुलिपियों की सुरक्षा के उपायों को हम दो भागों में विभक्त कर सकते हैं- **पारम्परिक** तथा **वैज्ञानिक उपाय। पारम्परिक उपायों** के अन्तर्गत वे साधन या विधियाँ आती हैं जिनकी सहायता से प्राचीनकाल में पाण्डुलिपियाँ सुरक्षित रखी जाती थीं। वस्तुतः इन साधनों का उपयोग इनके लेखन से ही प्रारम्भ हो जाता था, जैसे- **स्याही में औषधीय गुण युक्त पदार्थ तथा लेखनाधार में**

हल्दी, नौसादर, कपूर आदि कीटनाशकों के प्रयोग के द्वारा पाण्डुलिपियों की सुरक्षा की जाती थी। इसके अनन्तर पाण्डुलिपियों को काष्ठ पट्टिकाओं के बीच में रखा जाता था जिससे उनमें आर्द्रता का प्रवेश न हो सके तथा लाल रंग के वस्त्र (जिसे तून कहा जाता है) में भी लपेट कर रखा जाता था।

पाण्डुलिपियों को समय-समय पर धूप भी दिखाई जाती थी जिससे उसमें पहले से उत्पन्न आर्द्रता का नाश होता था तथा भविष्य में भी यह सम्भावना शून्य हो जाती थी। पाण्डुलिपियों को ऐसे स्थान पर रखा जाता था जहाँ पर जलाशय आदि जलस्रोत न हों तथा खिड़की खोलने पर सूर्य का प्रकाश एवं ऊष्मा आती हो। ग्रन्थालय में किसी भी प्रकार की ठण्डी हवाओं का प्रवेश नहीं हना चाहिए क्योंकि ये आर्द्रता को लाती हैं जिससे पाण्डुलिपियों में विकार उत्पन्न हो जाते हैं। अतः कक्ष में तापमान सदैव एक-समान ही रहना चाहिए। शीतल हवाओं में उत्पन्न होने वाले विकार का अत्यन्त विलक्षण वर्णन महाकवि कालिदास ने उत्तरमेघ में कुछ इस प्रकार से किया है-

नेत्रा नीताः सततगतिना यद्विमानाग्रभूमी-
रालेख्यानां सलिलकणिकादोषमुत्पाद्य सद्यः।
शङ्कास्पृष्टा इव जलमुचस्त्वादृशा जालमार्गै-
र्धूमोद्गारानुकृतिनिपुणा जर्जरा निष्पतन्ति।।

अर्थात् वायु के द्वारा प्रेरित बादल अलकापुरी के गगनचुम्बी भवनों के ऊपरी कक्षों में वातायन मार्ग से प्रविष्ट हो जाते हैं तथा अपनी आर्द्रता से कक्ष की दीवारों पर बने चित्रों को विकृत कर देते हैं और फिर उन्हीं खिड़कियों से निकल भागते हैं बाहर भयभीत होकर जैसे कोई अपराधी चोर, खिड़की फलांद कर घर से बाहर भागता है।

अतः पाण्डुलिपियों के रक्षणार्थ विशिष्टकोटिक भवन का होना अनिवार्य है।

वैज्ञानिक उपायों के अन्तर्गत आधुनिक यन्त्रों तथा रासायनों के द्वारा पाण्डुलिपियों का संरक्षण किया जाता है। आधुनिक यन्त्रों के माध्यम से कुछ ही क्षणों में पूरी पाण्डुलिपि की फोटोप्रति बनाकर, उसका लैमिनेशन करके, स्कैन करके तथा ई-मेल, वेबसाइट और इण्टरनेट के माध्यम से पाण्डुलिपियों को अनन्तकाल के लिए सुरक्षित रखा जा सकता है।

पाण्डुलिपियों की सुरक्षा के साथ-साथ इनको सम्पादित करना भी परमावश्यक है, क्योंकि जब तक ये सम्पादित नहीं होंगी तब तक इनमें निहित विपुल ज्ञानराशि का उपयोग एवं उपभोग मानव समाज के लिए नहीं किया जा सकता है। अतः पाण्डुलिपियों के संरक्षण के साथ-साथ इनका सम्पादन करना भी महत्त्वपूर्ण कार्य है। इनके सम्पादन कार्य में शुद्ध-पाठ-निर्धारण करते समय पाठालोचन की महत्त्वपूर्ण भूमिका होती है।

कोई भी पाण्डुलिपि अपने प्रारम्भिक चरण में एकमात्र होती है, तदनन्तर उसकी अनेक प्रतियाँ बनायी जाती हैं। ये प्रतियाँ स्वयं ग्रन्थकार के द्वारा नहीं अपितु अन्य लिपिकारों के द्वारा बनायी जाती थीं। सभी लिपिकारों का भाषा-ज्ञान, अवधान, निष्ठा, प्रतिभा तथा त्रुटिविषयक सतर्कता पृथक् कोटि की होती थी। कोई लिपिकार त्रुटि होने को महत्त्व नहीं देता था, किन्तु इसके विपरीत कोई अन्य लिपिकार एक भी त्रुटि की स्थिति में मरणान्तक कष्ट का अनुभव करता था। पाण्डुलिपियों में विद्यमान इन्हीं दोषों को ध्यान में रखते हुए इनके सम्पादन के समय सभी प्रतियों को प्राप्त किया जाता है, किन्तु मूल प्रति के प्राप्त होने की स्थिति में त्रुटि होने की सम्भावना स्वतः ही समाप्त हो जाती है। यही प्रक्रिया पाठालोचन कहलाती है।

पाठालोचन का अर्थ ही है सन्दर्भित पाण्डुलिपियों की एकमात्र अथवा अनेक पाण्डुलिपियों के पाठों की प्रतिपद समीक्षा कर शुद्ध पाठ का निर्धारण करना जो ग्रन्थकार की मूल भावना को पुष्ट करता हो। पाठालोचन की आवश्यकता मुख्य रूप से पाण्डुलिपियों के सम्पादन में ही होती है। पाठालोचन का वास्तविक अर्थ है- **लेखक के मूलपाठ को पुनः स्थापित करना**। सामान्यतः मूल पाठ की प्रतिलिपियाँ ही उपलब्ध होती हैं। विभिन्न प्रतियों में एक ही मूल पाठ के भिन्न-भिन्न स्वरूप मिलते हैं। इसका मुख्य कारण प्रतिलिपिकार की अयोग्यता, ग्रन्थ के प्रतिपाद्य को समझने की क्षमता न होना, लिपि पढ़ने की दक्षता न होना, ग्रन्थ विषयक, भाषा विषयक एवं लिपि विषयक अज्ञान के अलावा अनेक अवान्तर कारण हो सकते हैं।

पाण्डुलिपियों में इन दोषों के आने के मुख्यतः दो कारण मिलते हैं- प्रतिलिपिकार का भाषा-विषयक अज्ञान एवं उसकी अनेकविध अक्षमता तथा लेखन परम्परा के मानकों की अवहेलना करना। यदि पाण्डुलिपि का निर्माता अथवा प्रतिलिपिकार लेखकीय वैशिष्ट्यों से श्री मण्डित है तो निश्चित रूप से पाण्डुलिपियों में अशुद्धियाँ या तो न के बराबर होंगी या एक-दो त्रुटि प्रमादजन्य होंगी।

आधुनिक पाठालोचन के विद्वानों ने शुद्ध पाठ निर्धारण के तीन प्रमुख सिद्धान्त स्वीकार किये हैं-

**स्वैच्छिक पाठ निर्धारण का सिद्धान्त, तुलनात्मक पाठ निर्धारण का सिद्धान्त तथा शास्त्रीय पाठ निर्धारण का सिद्धान्त।**

**स्वैच्छिक पाठ निर्धारण का सिद्धान्त** पूर्वाग्रहग्रस्तता की भूमि पर प्रतिष्ठित है। यह मूल ग्रन्थकार का अपलापक हो सकता है, तथा पाठालोचक के तानाशाही रवैये को दर्शाता है। पाठालोचक के द्वारा किया गया स्वैच्छिक परिवर्तन शास्त्रसम्मत तथा सर्वविध औचित्य-सम्मत होना चाहिये, तभी वह प्रशंसनीय तथा ग्राह्य होगा। महाकवि कालिदास प्रणीत कुमारसम्भवम् का एक श्लोक द्रष्टव्य है-

**द्वयं गतं सम्प्रति शोचनीयतां समागमप्रार्थनया कपालिनः।**
**कला च सा चान्द्रमसी कलावतस्त्वमस्य लोकस्य च नेत्रकौमुदी।।**

यह प्रसंग वटुवेषधारी शिव द्वारा तपस्यारत उमा की प्रीति-परीक्षा का है। वटुवेषी शिव पार्वती से कहते हैं कि कपालमुण्ड-माला धारण करने वाले शिव को प्राप्त करने की इच्छा वाली दोनों ही शोचनीयता को प्राप्त हो गई हैं, अर्थात् सहानुभूति का पात्र बन गई हैं। एक तो कलाधर चन्द्रमा की वह (द्वितीय की चन्द्र) कला और दूसरी तुम, जो इस लोक के नेत्रों की चन्द्रिका के समान हो।

यहाँ मूलश्लोक में कपालिनः का पाठान्तर मिलता है पिनाकिनः जिसका अर्थ होगा- पिनाक नामक धनुष को धारण करने वाला। इस पाठान्तर में आचार्य कुन्तक कपालिनः पाठ को उत्तम एवं ग्राह्य मानते हैं क्योंकि चन्द्रकला तथा पार्वती की शोचनीयता का औचित्य शिव के कपालित्व से ही संगत होता है न कि पिनाकित्व से। अतः स्वैच्छिक पाठ निर्धारण का यह उदाहरण सर्वसम्मत और सर्वग्राह्य भी है।

**तुलनात्मक पाठ निर्धारण** में एक ही पाण्डुलिपि की कई प्रतियाँ उपलब्ध होती हैं तब उसमें शुद्ध पाठ के निर्धारण के लिए तुलनात्मक पद्धति का प्रयोग किया जाता है। पाठालोचक के द्वारा उसमें गुण-दोषों को देखते हुए सर्वश्रेष्ठ प्रतीत पाठान्तर का ग्रहण किया जाता है। इसके लिए पाण्डुलिपियों की कम से कम दो प्रतियाँ आवश्यक हैं तथा **शास्त्रीय पाठ निर्धारण** में एक ही पाण्डुलिपि की अनेक प्रतियों में उपलब्ध भिन्न पाठों की त्रुटियों में साम्य-वैषम्य देखा जाता है तदनन्तर उपलब्ध प्रतियों का पौर्वापर्य निश्चित करते हुए उनका वंशवृक्ष तैयार किया जाता है और अन्ततः सर्वसम्मत, सर्वग्राह्य तथा सर्वशुद्ध पाठ का निर्धारण किया जाता है।

इन सिद्धान्तों के द्वारा ही ग्रन्थ सम्पादन की प्रक्रिया पूर्ण होती है अतः पाठालोचक को इन सभी सिद्धान्तों को ध्यान में रखकर ही पाठालोचन का कार्य सम्पन्न करना चाहिए। इस कार्य के द्वारा भी एक प्रकार से पाण्डुलिपियों का संरक्षण ही होता है, क्योंकि सम्पादन के द्वारा जीर्ण पाण्डुलिपियाँ पुनः जीवित हो उठती हैं। जिसकी सहायता से सभी सहृदय सुलभता से ग्रन्थकार की भावनाओं को समझ सकते हैं।

निष्कर्ष रूप में हम यह कह सकते हैं कि जो पाण्डुलिपियाँ हमारे देश की धरोहर हैं तथा हमें हमारी प्राचीन सभ्यता और संस्कृति आदि से परिचित कराती हैं उनका संरक्षण एवं सम्पादन हमारे लिए बहुत ही आवश्यक है और हमारे देश के नागरिकों को इसके लिए हर सम्भव प्रयास करना चाहिए।

## सन्दर्भ-ग्रन्थ-सूची

१. शोधप्रविधि एवं पाण्डुलिपिविज्ञान, प्रो. अभिराजराजेन्द्र मिश्र, अक्षयवट प्रकाश–२००८।
२. पाण्डुलिपि संरक्षण, डॉ. महेन्द्र खड़गावत, राष्ट्रीय पाण्डुलिपि मिशन, नई दिल्ली–२००९।
३. उत्तरमेघ, महाकवि कालिदास, श्री तारिणीश झा, इलाहाबाद–२०११
४. कुमारसम्भवम् , महाकवि कालिदास, श्री पं. शेषराजशास्त्री रेग्मी, चौखम्बा प्रकाशन–१९८९।



# पाण्डुलिपियों के प्रकार एवं संरक्षण

सविता सिंह
शोध छात्रा

सर्वप्रथम हम देखते हैं कि पाण्डुलिपि पाण्डु तथा लिपि से मिलकर बना है। पाण्डु का अर्थ–पीला तथा लिपि का अर्थ–लेख होता है। हाथ से लिखे जाने के कारण इसे हस्तलेख भी कहते हैं। पाण्डुलिपि को लैटिन भाषा में 'मैन्यूस्क्रिप्ट' कहते हैं।

पाण्डुलिपियाँ हमारे देश की अमूल्य धरोहर है, जिसमें हमारे देश का इतिहास छिपा है, और समाज, संस्कृति एवं साहित्य से सम्बद्ध अनेक महत्त्वपूर्ण सूचनाएँ प्राप्त होती हैं। ये पाण्डुलिपियाँ भूर्जपत्र, ताड़पत्र, पेपीरस, कर्गद, पाषाण, काष्ठफलक, शिलालेखों, वृक्षों की छाल इत्यादि पर लिखे जाने के कारण विविध प्रकार की होती हैं। इन विविध प्रकार की पाण्डुलिपियों की सुरक्षा–व्यवस्था भी विविध प्रकार से करना अतिआवश्यक है।

## पाण्डुलिपियों के प्रकार

पाण्डुलिपियों के विविध रूप प्राप्त होते हैं जिनमें मुख्यतः चार प्रकार हैं–

१. पाण्डुलिपि लेखन के आधारभूत वस्तु की दृष्टि से।
२. पाण्डुलिपि के आकार–प्रकार की दृष्टि से।
३. लेखनशैली की दृष्टि से।
४. रूपविधान की दृष्टि से।

यदि देखें कि पाण्डुलिपियाँ किस पदार्थ पर लिखी गई हैं, तो ये पाषाण, मृत्फलक, पेपीरस, चर्मपत्र, ताड़पत्र, भूर्जपत्र, काष्ठफलक इत्यादि हैं। जिनमें पाषाण पर कई प्रकार के लेख उत्कीर्ण किये गये हैं। भारत में प्राचीनतम पाषाण शिलालेख सम्राट अशोक के हैं जो अफगानिस्तान से मन्दसौर तक व्याप्त हैं। स्तम्भीय शिलालेख के भी अनेक उपभेद हैं, जैसे–शिलास्तम्भ, जयस्तम्भ, गरुड़ध्वज, कीर्तिस्तम्भ इत्यादि। साँचीपाटीय, तूलापाटीय, पाटीय, रेशमी वस्त्रीय आदि अनेक लेख विश्व में उपलब्ध हैं।

पाण्डुलिपि आकार प्रकार की दृष्टि से पाँच प्रकार की होती है– १. गण्डी, २. कच्छपी, ३. मुष्टी, ४. सम्पुटफलक, ५. छेदपाटी।

जो पुस्तक मोटाई–चौड़ाई दोनों में समान तथा लम्बी हो उसे गण्डी कहते हैं। ताड़पत्र पर लिखी पाण्डुलिपियाँ गण्डी आकार की होती हैं जो कच्छपाकृति हो अर्थात् बीच में चौड़ी तथा किनारे सँकरी हो उसे कच्छपी पाण्डुलिपि कहते हैं। इस प्रकार की कृति सम्पूर्णानन्द विश्वविद्यालय वाराणसी के सरस्वतीभवन ग्रंथागार में सुरक्षित हैं। सम्पुटफलक उस पाण्डुलिपि को कहते हैं जो काष्ठपट्टिकाओं से बन्द हो। छेदपाटी ग्रंथ उसे कहते हैं जिसकी मोटाई अत्यल्प है।

लेखनशैली के आधार पर पाण्डुलिपियाँ आठ प्रकार की होती हैं–

१. त्रिपाठ/त्रिपाट।

२. पंचपाठ/पंचपाट।

३. शुण्डाकार।

४. सचित्र पुस्तक।

५. स्वर्णाक्षर लिपि।

६. रजताक्षर लिपि।

७. सूक्ष्माक्षर लिपि।

८. स्थूलाक्षर लिपि।

रूपविधान के आधार पर पाण्डुलिपियाँ तीन प्रकार की होती हैं–

१. त्रिपाट।

२. पंचपाट।

३. शुण्डाकार।

त्रिपाठ या त्रिपाट शैली वह है जब पाण्डुलिपि का मूल अंश मोटे अक्षरों में बीचो–बीच लिखा जाय तथा उसकी टीका महीन अक्षरों में ऊपर तथा नीचे लिखी जाय। इस प्रकार लिखने से पृष्ठ तीन पाटों में विभक्त हो जाता है।

पंचपाट में पृष्ठपाँचों भागों में विभक्त होता है। जब मूल श्लोक बीच में तथा टीका ऊपर–नीचे लिखने के साथ ही साथ दोनों प्रान्त भागों पर भी लेखन किया जाय तो पृष्ठ पाँच पाटों में विभक्त दीखता है, इसे पंचपाट कहते हैं।

शुण्डाकार का अर्थ है हाथी के सूँड की आकृति में लिखना। इसमें पंक्तियाँ क्षीयमाण क्रम में लिखी जाती हैं सबसे ऊपर की पंक्ति पूरी लम्बाई में, बाद वाली उससे छोटी, और बाद वाली पंक्तियाँ क्रमशः उससे भी छोटी। इस प्रकार के लेखन

से पाण्डुलिपि हाथी के शुण्ड–दण्ड जैसा दिखाई देता है।

**संरक्षण के पारम्परिक उपाय**

पारम्परिक उपायों में वे विधियाँ आती हैं जिनकी सहायता से प्राचीन काल में पाण्डुलिपियाँ सुरक्षित रखी जाती थी। इनका उपयोग लेखन से ही प्रारम्भ होता था। स्याही बनाते समय ही औषधीय–युक्त पदार्थ मिला दिये जाते थे जिससे स्याही कीटनाशक हो जाती थी। इस प्रकार पाण्डुलिपियों को कीटों का भय नहीं होता था। तत्कालीन में केले के पानी, बबूल का गोंद, अनार का रस इत्यादि का घोल बनाकर स्याही बनायी जाती थी। सुवर्ण स्याही तो ऐसी होती थी कि उस पर पानी गिराते रहिए वह मिटती नहीं थी।

पाण्डुलिपियों की सुरक्षा के कुछ अवान्तर उपाय भी जैसे पाण्डुलिपियों को काष्ठ–पट्टिकाओं के बीच में रखना। ऐसा करने से आर्द्रता का प्रवेश पाण्डुलिपियों में नहीं हो पाता था। दूसरा उपाय था धनिया का पाउडर, लकड़ी का बुरादा, रूई का प्रयोग, मोटे–मोटे परदे का प्रयोग, गमले के पौधे इत्यादि का प्रयोग भी आर्द्रता को कम करने में सहायक होता है और पाण्डुलिपियों को सूखे कपड़े में बाँध कर रखने से भी आर्द्रता में कमी होती है। पाण्डुलिपियों को लालरंग के वस्त्र में कई बार लपेटकर बाँधा जाता था जिससे बाह्य आर्द्रता कीटों तथा चूहों आदि के प्रभाव से कुछ सीमा तक सुरक्षित रहते हैं। पाण्डुलिपियों के संरक्षण में पद्य द्रष्टव्य है–

संषोष्यं सदपत्यवत् परकराद् रक्ष्यं निजक्षेत्रवत् ।
संशोध्यं व्रतितागंवत् प्रतिदिनं वीक्ष्यं च सन्मित्रवत् ।।
वध्यं वध्यवदश्लथं दृढगुणैः स्मर्यं हरेर्नामवत् ।
नैवं सीदति पुस्तकं खलु कदाप्येतद् गुरुणां वचः।।

इस प्रकार पाण्डुलिपियों के सुरक्षार्थ विशिष्ट कोटि का भवन होना अनिवार्य है। पाण्डुलिपियों को ऐसे कक्ष में नहीं रखना चाहिए जिसमें–

१. निरन्तर अन्धकार रहता हो क्योंकि कीड़े छिपकली, चूहे आदि स्वभावतः अन्धकार के प्रेमी तथा प्रकार से भयभीत होते हैं।
२. जो समतल जमीन से नीचे हो तथा जिसके पार्श्वभाग में ऊँची चाहरदीवारी हो।
३. जिसमें किसी दिशा से प्रकाश न आता हो।

पाण्डुलिपियों का प्रयोग करते समय प्रयोगकर्ता को विशेष बातों का ध्यान रखना चाहिए जैसे–

१. पसीने युक्त हाथ से पाण्डुलिपियों को स्पर्श न करें।
२. पास रखे पाण्डुलिपि के पास भोजन न करे।
३. खिड़की खुली न छोड़े।
४. तेल, पानी तथा अन्य के हाथ में न दे।
५. पाण्डुलिपियों का बन्धन शिथिल न रखे।
६. मूर्ख के हाथ में जाने से बचायें।

**वैज्ञानिक उपाय**

पाण्डुलिपियों के संरक्षण के वैज्ञानिक उपाय कुछ इस प्रकार हैं–

१. नमी से बचाव।
२. प्रकाश से बचाव।
३. कीड़ों से बचाव।
४. आपदा से बचाव।

कागज लकड़ी से बनता है। लकड़ी सेल्यूलोज मिटीरियल है। सेल्यूलोज के कारण उसमें छिद्र होते हैं। नमी की अधिकता से कागज फूलने लगता है तथा नमी की कमी से सिकुड़ने लगता है। इसके लिए नमी का स्तर ४५ से ५५ प्रतिशत होना चाहिए। आर्टशोर्ब एक इम्पोर्टेड मिटीरियल है जो कागज की नमी सोखता है। सिलिका जेल नमी सोखते समय बैंगनी रंग से गुलाबी रंग का हो जाता है। गरम करके इसका प्रयोग करें। ए.सी. का प्रयोग तभी करें जब २४ घंटे चले।

पाण्डुलिपियों को Sunlight में न रखें। Tubelight में अल्ट्रावाइलेट किरण ज्यादा होती हैं। Mixed Light का प्रयोग करें। Filter Light खिड़की में फिल्टर शीशे लगाये साल दर साल बदलते रहें। धूप या तेज प्रकाश से ग्रंथों की उचित नमी नष्ट होती है और स्याही उड़ जाती है।

पाण्डुलिपि विभाग के अन्दर ४०० लक्स की लाइट लगायें। भण्डारगृह की खिड़कियों में अल्ट्रावायलेट फिल्म लगायें। यह अल्ट्रावायलेट किरणों को सोख लेती है। पाण्डुलिपियों को धूप में न रखें खिड़कियों में सूती कपड़े के पर्दे लगायें। लाइट डिफ्यूज्ट होनी चताहिए बल्ब की रोशनी Direct ने पड़े। छत की तरफ बल्ब का मुँह कर दें उससे टकराकर जो लाइट आयेगी वह डिफ्यूज्ड लाइट होगी।

बेन्जीन गन्ध से कीड़े भागते हैं। नेप्थीलीन गन्ध से भी कीड़े भागते हैं। इन्हें बारी–बारी से बदलते रहे वरना कीड़े इनके अभ्यस्त हो जाते हैं। गन्धक के धुएं से

कीड़े मर जाते हैं। सर्पगन्धा की महक से जीव-जन्तु भागते हैं। कपूर के गन्ध से कीड़े भागते हैं। गुलाल में अभ्रक की मात्रा होती है जो ग्रंथों को नमी से बचाती है।

आपदाओं में प्राकृतिक एवं मानवकृत दो प्रकार की आपदायें देखी जाती है, जिनमें प्राकृतिक आपदाओं में आग, बाढ़, भूकम्प, तूफान आदि है और मानवकृत आपदाओं में आक्रमण, बमब्लास्ट, चोरी, अकर्मण्यता, गलत एक्शन आदि है। इन आपदाओं से बचने के लिए एक टीम होनी चाहिए और संग्रह सूची, बीमा पॉलिसी, बीमा पॉलिसी का नवीकरण, तथा स्टाफ को ट्रेन्ड होना चाहिए। साथ ही साथ सभी के फोन नम्बर, फायर अलार्म, इमरजेन्सी लाइट, अग्निशमन यंत्र इत्यादि की सुविधा होनी चाहिए।

अंत में यह कह सकते हैं यंत्रों के माध्यम से हम कुछ ही क्षणों में पूरी पाण्डुलिपि की फोटोप्रति बनाकर उसे चिरकाल के लिए सुरक्षित कर सकते हैं। लैमिनेशन वह प्रक्रिया है जिससे पाण्डुलिपि के ऊपर नीचे दोनों ओर प्लास्टिक मढ़ दिया जाता है।

इस प्रकार प्लास्टिक मढ़ा कागज साधारण कागज की तुलना में कई गुना अधिक सुरक्षित हो जाता है क्योंकि इसपर कीट, वायु, जल आदि का प्रभाव नहीं पड़ता है।

### सन्दर्भ ग्रन्थ सूची

१. शोधप्रविधि एवं पाण्डु लिपिविज्ञान- प्रो. डॉ. अभिराजराजेन्द्र मिश्र
२. पाण्डुलिपि विज्ञान - डॉ. सत्येन्द्र
३. संस्कृत शोध प्रविधिः - डॉ. सत्यनारायण आचार्य
४. साहित्यानुसन्धानावबोधप्रविधि - आचार्य रहसबिहारी द्विवेदी



# पाण्डुलिपियों का लेखनाधार एवं संरक्षण

अल्पना वर्मा
शोधच्छात्रा

पाण्डुलिपि हाथ से लिखी हुई किसी रचना का प्रारम्भिक प्रारूप होता है। लिपि (लिप्धातु) से बना है और पाण्डु विशेषण के रूप में प्रयोग हुआ है। पाण्डुलिपि को अंग्रेजी में MANUSCRIPT कहते हैं। MANU का अर्थ है- हाथ और SCRIPT का अर्थ है- लेखन अर्थात् हाथ से लिखा हुआ लेखन। पाण्डुलिपि विकास के अध्येताओं के अवलोकन से यह ज्ञात होता है कि हस्तलेखों के आधार के रूप में सर्वप्रथम गुहाभित्तियों का लेख अस्तित्व में आया।

भारतवर्ष में इस प्रकार से गुहा-भित्ति लेख अनेक स्थानों पर उपलब्ध हैं। मध्य प्रदेश के सरगुजा जिले में अम्बिका पुर नगर से ३५ कि.मी. दक्षिण में स्थित रामगढ़ की पर्वत श्रृंखला में इसी प्रकार की गुफा अंग्रेज विद्वान् जॉन ब्रायर को मिली थी। इन्हें जोगीमारा गुफा कहा जाता है। जोगीमारा की दीवार पर ब्राह्मीलिपि में एक पद्य अंकित है, जिसमें कवियों की प्रशंसा की गयी है, जो इस प्रकार है-

**आदीपयन्ति हृदयं सभावगरूका कवयो एतितयं।**
**दुले बसन्तिया हि सावानुभूते कुन्दस्ततं एवमालंगति।।**

गुहाभित्तियों के अनन्तर पाषाण एवं शिलालेखों का विकास हुआ ये पाषाण लेख चपटी प्रस्तरशिलाओं पर या काटकर अलग की गयी प्रस्तरशिलाओं एवं गढ़े गये पाषाण स्तम्भों पर विद्यमान हैं।

सम्राट् अशोक ने सर्वप्रथम समाजोपयोगी धर्मदेशनायें इस प्रकार की प्रस्तरशिलाओं एवं स्तम्भों पर लिखवाये। शिलालेख गान्धार से लेकर दक्षिण पश्चिम भारत तक उपलब्ध है। जिनमें प्रमुख हैं- कालसी (देहरादून) शाहबाजगढ़, मानसेहरा, लौरिया नन्दगढ़, साँची, नालन्दा आदि।

प्रस्तरलेखनाधार के बाद मिट्टी पर लेखन की परम्परा आयी मिट्टी को एक विशेष आकार देकर उस पर लेख उत्कीर्ण करके आग में पकाकर उसको सुरक्षित रखा जाता था।

वर्तमान समय में इण्डोनेशिया के बालीद्वीप में तथा मलेशिया में इसी प्रकार के मृत्तफलकों पर बौद्धधर्म की देशनायें (धम्मपद) आदि लिखी हुई मिलती हैं। इसको CLAY-TABLET या मृत्तिकापद कहा जाता है। मिट्टी लेखनाधार के बाद काष्ठफलक अथवा लकड़ी की पाटी पर भी लेखन किया गया। दक्षिण भारत के प्राचीन मंदिरों में लकड़ी पर लिखा हुआ लेख प्राप्त होता है। जावा और बाली में मंदिरों को चण्डी कहा जाता है, वहाँ के मंदिरों की छत लकड़ी का बना हुआ है, जिसपर वहाँ का काव्य उत्कीर्ण किया गया है।

चमड़े पर भी लेखन कार्य हुआ चमड़े पर लिखे हुए लेख का सबसे अच्छा उदाहरण यूनान के पर्गेमम वि.वि. में देखने को मिलता है। इण्डोनेशिया जिसे प्राचीन काल में सुवर्णद्वीप के नाम से जाना जाता था, वहाँ आज भी चर्म ही वहाँ की वायांग-कला का प्राणतत्व है।

भारत में चर्मपत्र पर लेखन कार्य नहीं हुआ इसका मूल कारण था कि पशुओं की हिंसा न हो यह चर्म लेखन यूनान में चरम पर था।

कपड़े को भी लेखन का आधार बनाया गया जो रेशमी वस्त्रों पर लिखा जाता था। प्रायः कपड़ों पर लिखा हुआ लेख कम उपलब्ध होता है। पहले राजा लोग जब अपना फरमान जारी करते थे, तो कपड़े पर लिखवाकर भेजते थे।

लेखनाधार के रूप में वृक्षों की छाल को भारतवर्ष में सबसे अधिक प्रसिद्धि मिली है। वृक्षों की छाल में प्रथमतः भूर्जवृक्ष इस दृष्टि से सर्वोत्तम रहा है।

भूर्जपत्र पर लिखने का प्राचीनतम प्रमाण महाकवि कालिदास का है (ई.पू. द्वितीय शती) विक्रमोवर्शिय नाटक में देवांगना उर्वशी राजा पुरूरवा को अपना प्रेमपत्र भूर्जपत्र पर लिखती है।

वृक्षों की छाल के क्रम में सर्वाधिक प्रसिद्धि ताडपत्रों को मिला ताड़पत्रों पर ९० प्रतिशत पाण्डुलिपियाँ लिखी गयी हैं।

भारत के विभिन्न अंचलों में इन्हीं ताडपत्रों पर विशाल साहित्य लिखा हुआ प्राप्त होता है।

विश्वप्रसिद्ध सम्पूर्णानन्द संस्कृत वि.वि. वाराणसी के सरस्वती भवन में आज एक लाख चौदह हजार ताडपत्रांकित पाण्डुलिपियाँ सुरक्षित हैं।

मिस्र में नीलनदी के किनारे पेपीरस नाम का एक पौधा उगता था, उसके छाल को निकालकर एक विशेष प्रक्रिया से मिस्रवासी कागज बनाते थे वह पेपीरस भी लेखनाधार के रूप में प्राप्त होता है। इन सबके पश्चात् आधुनिक कागज का आविष्कार हुआ जिसका श्रेय चीनवासियों को दिया जाता है।

लेखनाधार के पश्चात् सबसे महत्त्वपूर्ण यह है कि पाण्डुलिपियों को हम किस प्रकार सुरक्षित रखें, उनका संरक्षण कैसे करें अपने इस धरोहर को कैसे बचाएं जिससे आने वाली पीढ़ी को इसका ज्ञान हो सके।

इस अमूल्य धरोहर को हम पारम्परिक विधियों, रासायनिक विधियों और यान्त्रिक विधियों द्वारा सुरक्षित रख सकते हैं।

पारम्परिक विधियों में प्रथमतः यह बात आती है कि पाण्डुलिपियों को जिस स्थान पर संग्रहित किया गया हो वहाँ तालाब, नदी, या सीलन नहीं होना चाहिए। और जिस कक्ष में पाण्डुलिपियाँ रखी गयी हों वह कक्ष वातानुकूलित होना चाहिए।

पाण्डुलिपियों को सामान्य तापमान में रखना चाहिए।

जिस कक्ष में पाण्डुलिपियाँ संग्रहित हों वहाँ ७५ फ्लक्स से ज्यादा विकिरण नहीं होना चाहिए।

जहाँ पाण्डुलिपियाँ रखी गयी हों वहाँ सीलन आने पर धनियाँ पाउडर की छोटी-छोटी पोटली बनाकर सीलन वाले स्थान पर रखना चाहिए। यह पानी को सोखता है और बहुत सूखा होने पर नमी भी पैदा करता है, जिससे सामान्य तापमान बना रहे।

अगर-अगर नामक शैवाल के पौधे के फल का पाउडर बनाकर नमी वाले स्थान पर रखने से नमी समाप्त हो जाती है।

रूई के छोटे-छोटे टुकड़ों को स्थान-स्थान पर संग्रहालय में रखना चाहिए।

लकड़ी के बुरादा को छोटे-छोटे बर्तनों में रखने से नमी समाप्त हो जाती है।

केमिकल के द्वारा हम पाण्डुलिपियों को सुरक्षित रख सकते हैं जिसमें सिलिका जैल (बैंगनी और नीले रंग का पदार्थ) इसके पाउडर या गोली को संग्रहालय में रखना चाहिए इससे कीड़े नष्ट हो जाते हैं।

रासायनिक धुम्रीकरण द्वारा पाण्डुलिपियों को कीड़े और सीलन से बचाया जा सकता है।

पाण्डुलिपियों को हम यान्त्रिक विधियों द्वारा संरक्षण कर सकते हैं। यन्त्रों के माध्यम से पाण्डुलिपियों की फोटोप्रति बनाकर उसे चिरकाल तक सुरक्षित रख सकते हैं।

अब तक जो भी पाण्डुलिपियाँ प्राप्त हुई हैं नमामि संस्था (राष्ट्रीय पाण्डुलिपि मिशन) द्वारा बड़े ही विस्तृत रूप में २००३ से सभी पाण्डुलिपियों को डिजीटल रूप प्रदान किया जा रहा है।

नमामि संस्था द्वारा कम्प्यूटर के माध्यम से एक नेशनल डेटा बेस (पाण्डुलिपियों के राष्ट्रीय आँकड़ों का आधार तैयार करना) स्थापित करके पाण्डुलिपियों का संरक्षण किया जा रहा है।

लैमिनेशन विधि द्वारा पाण्डुलिपियों को सुरक्षित किया जा सकता है इस विधि से पाण्डुलिपियों को लम्बे समय तक सीलन और कीटों के प्रभाव से बचाया जा सकता है।

पाण्डुलिपियों का डिजिटलाइजेशन आधुनिक समय की मांग है जो पाण्डुलिपियाँ विदेशों में सुरक्षित रखी गयी हैं, उनको अपने देश में लाना कूटनीतिक एवं राजनीतिक बाधाएं हैं। यदि विदेश में रखी हुई पाण्डुलिपियों का डिजिटलाइजेशन हो जाता है तो शोधच्छात्र एवं शिक्षकगण इस पर आसानी से शोधकार्य सुचारू रूप से कर सकते हैं।

विदेशों में यह परम्परा रही है कि वे प्राचीन धरोहरों को संरक्षित करने में अव्वल रहते हैं। यह मानसिकता भारतीय लोगों में भी विकसित करने की आवश्यकता है। जिससे कि वे अपनी प्राचीन और अमूल्य धरोहरों को सुरक्षित एवं संरक्षित करने का प्रयास करें।

पाण्डुलिपि को एक स्वतंत्र विषय के रूप में मान्यता प्रदान की जानी चाहिए जिससे इस पर और अधिक शोध एवं संरक्षण किया जा सके। बहुत से घरों में प्राचीन पाण्डुलिपियाँ हैं इसका संरक्षण एवं इसको प्राप्त करना एक चुनौती है। जनमानस को जागरुक करके उनसे पाण्डुलिपियों को प्राप्त किया जा सकता है।

इस प्रकार प्राचीन दुर्लभ पाण्डुलिपियों पर और अधिक शोध एवं संरक्षण की आवश्यकता पर बल दिया जाना चाहिए।

## सन्दर्भ ग्रन्थ सूची


| | ग्रन्थ | ग्रन्थकार |
|---|---|---|
| १. | शोधप्रविधि एवं पाण्डुलिपि विज्ञान | – प्रो. डॉ. अभिराजराजेन्द्र मिश्र |
| २. | पाण्डुलिपि विज्ञान | – डॉ. सत्येन्द्र |
| ३. | संस्कृत शोधप्रविधि | – डॉ. सत्यनारायण आचार्य |
| ४. | साहित्यानुसंधानावबोध प्रविधि | – आचार्य रहसबिहारी द्विवेदी |
| ५. | पाठानुसन्धान | – डॉ. सियाराम तिवारी |




# एशिया महाद्वीप के विभिन्न भौगोलिक स्थानों से प्राप्त पाण्डुलिपियाँ एवं उनका संक्षिप्त परिचय-

आदित्य कुमार पाण्डेय
शोधच्छात्र

पाण्डुलिपियाँ किसी भी देश की धरोहर होती हैं क्योंकि यह उस देश की ऐतिहासिक, सामाजिक, सांस्कृति रचनाएँ प्राप्त करने का एक प्रामाणिक माध्यम होती हैं। प्राचीन काल का भारत ज्ञान-विज्ञान की दृष्टि से एक समृद्ध देश रहा है जहाँ तक तक्षशिला एवं नालन्दा जैसे विश्वप्रसिद्ध विश्वविद्यालय न केवल देश भर से आने वाले छात्रों वरन् विश्व के कोने-कोने से आने वाले छात्रों को भी अपने ज्ञान की अविरल धारा से सिञ्चित करते रहे हैं। वहाँ पर उपलब्ध विभिन्न शास्त्रों से सम्बन्धित दुर्लभ पाण्डुलिपियों के अध्ययन के लिये अनेक देशों से विद्वानों का आगमन अनवरत होता रहा है। किन्तु बाद के वर्षों में (मध्यकाल में) अनेक बाह्य आक्रमणों ने इन ज्ञान के स्रोतों को नष्ट करने का प्रयास किया फलस्वरूप अनेक पाण्डुलिपियाँ नष्ट हो गईं।

आधुनिक काल में जब भारत पर ब्रिटिश शासन था, तब एक बार पुनः पाण्डुलिपियों के संरक्षण एवं संवर्द्धन का कार्य प्रारम्भ हुआ, सन् १७८४ ई. में कलकत्ता उच्च-न्यायालय के मुख्य न्यायाधीश सर विलियम जोन्स द्वारा एशियाटिक सोसायटी आफ बंगाल की स्थापना के साथ ही प्राचीन पाण्डुलिपियों पर एक बार पुनः कार्य होना प्रारम्भ हो गया।

इसी क्रम में उनके द्वारा अभिज्ञानशाकुन्तलम् तथा जॉन फास्टर द्वारा भी अभिज्ञानशाकुन्तलम् का क्रमशः अंग्रेजी एवं जर्मन में अनुवाद होने पर अन्य पाश्चात्य विद्वानों का ध्यान संस्कृत भाष्य एवं उससे सम्बन्धित पाण्डुलिपियों पर पड़ा। गेटे द्वारा प्रशंसित होते ही संस्कृत भाषा और उसके वाङ्मय के प्रति पश्चिमी विद्वानों का ध्यान आकृष्ट हुआ, और देखते ही देखते सैकड़ों यूरोपीय प्राच्यभाषाविद् संस्कृत के अध्ययन, मनन एवं चिन्तन में दत्तचित्त हो गये। ग्रिम, ग्रासमान, वर्नर

सरीखे भाषा वैज्ञानिकों द्वारा भारोपीय भाषा परिवार की आधार भाषा संस्कृत के सिद्ध कर दिये जाने पर संस्कृत के प्रति विद्वानों का आधर बढ़ जाना स्वभाविक था।

इन्हीं सब के मध्य पाश्चात्य एवं भारतीय विद्वानों द्वारा समवेत रूप से एक नया अभियान चलाया गया। यह अभियान पाण्डुलिपियों के अन्वेषण से सम्बन्धित था। फर्ग्युसन, व्युहलर, पीटरसन, आफ्रेक्ट, एच.कार्न, बार्नेट, ए.सी. बर्नेल, गुस्ताव आपर्ट, कर्नल टाड, प्रो. जुलियस जाली, प्रो. एगलिंग, डॉ. आर. भण्डारकर, म.म. हरप्रसाद शास्त्री, राजेन्द्र लाल मित्र, पं. टी. गणपति शास्त्री, पं. सुब्रमण्यम शास्त्री, प्रो. वी. राघवन सरीखे पाश्चात्य-भारतीय विद्वानों द्वारा पाण्डुलिपि अन्वेषण के क्षेत्र में अद्भुत ऐतिहासिक कार्य सम्पन्न किया गया। हजारों पाण्डुलिपियाँ प्रकाश में आईं, जिनमें से अनेक महनीय कृतियों का प्रकाशन भी हुआ। भरत प्रणीत नाट्यशास्त्र, चाणक्य प्रणीत अर्थशास्त्र एवं भास प्रणीत तेरह नाटकों का प्रकाशन पाण्डुलिप्यन्वेषण-अभियान का ही सुखद परिणाम है।

पाण्डुलिपियों की प्राप्ति एशिया महाद्वीप के भिन्न-भिन्न स्थानों से भी हुई है, इन पाण्डुलिपियों की प्राप्ति ऐतिहासिक एवं सांस्कृतिक दृष्टि से जितनी महत्वपूर्ण सिद्ध हुई, उससे भी अधिक महत्वपूर्ण सिद्ध हुई उनकी भौगोलिक स्थिति। तुर्की क्षेत्र में, मर्दान क्षेत्र में, तुरफान-गिलगिट-लद्दाख क्षेत्र में, कारगर तथा खोतान क्षेत्र में संस्कृत पाण्डुलिपियों की प्राप्ति ने यह सिद्ध कर दिया कि अत्यन्त प्राचीन काल में संस्कृत भाषा समूचे एशिया महाद्वीप में व्याप्त हो चुकी थी।

यहाँ पर कुछ प्रमुख पाण्डुलिपियों का संक्षिप्त परिचय दिया जा रहा है-

**( १ ) भखशाली पाण्डुलिपि-** भारतवर्ष के उत्तर-पश्चिम के सीमान्त प्रदेश (पाकिस्तान के खैबर पख्तून प्रान्त) में मर्दान नामक एक प्रसिद्ध स्थान है। इस नगर के पास भरवशाली नामक एक प्राचीन नगर का ध्वंसावशेष है। सन् १९८१ में एक खुदाई में किसान द्वारा देखा गया जिसे वहाँ के स्थानीय थानेदार, मियाँ आनवार-उद्दीन को सौंप दी। वहाँ से मर्दान के डी.सी. फिर पंजाब के लेफ्टीनेंट गवर्नर, उसके बाद ए.एस.आई. के डायरेक्टर जनरल कनिंघम के पास से होती हुई यह पाण्डुलिपि १९०२ में डॉ. हार्नले के पास पहुँची, यह पाण्डुलिपि प्राचीन भारत के ज्योतिषीय गणित का एक महत्वपूर्ण ग्रन्थ है।

**( २ ) प्राकृत धम्मपद-** इस पाण्डुलिपि की प्राप्ति मध्य एशिया के एक रेगिस्तान से हुई, सन् १८९२ ई. में एक फ्रांसीसी कोजी दल के मुखिया डयूड्यूल डि

रिन्स को यह पाण्डुलिपि प्राप्त हुई, यह पाण्डुलिपि भोजपत्र पर लिपिबद्ध है तथा इसकी लिपि खरोष्ठी है। पुरालिपि शास्त्रियों के अनुसार यह पाण्डुलिपि दूसरी शताब्दी ई. की है।

**( ३ ) होरियूजी हस्तलिखित ग्रन्थ–** होरियूजी पाण्डुलिपि की प्राप्ति जापान देश से हुई है, जापान के यामातों प्रान्त में होरियूजी नामक एक बौद्धमठ है। यहाँ से ब्राह्मी लिपि में लिखित प्रज्ञापारमिता हृदयसूत्र तथा उष्णियधारिणी नामक दो ग्रन्थ हैं जो गुप्तकालीन लिपि से मिलती जुलती है।

**( ४ ) बावेर हस्तलिखित ग्रन्थ–** यह पाण्डुलिपि काश्गर नामक स्थान से प्राप्त हुई है, यह स्थान चीन के जिनजियांग प्रान्त में तजाकिस्तान और किर्गीस्तान की सीमा पर अवस्थित है। यह पाण्डुलिपि सर्वप्रथम लेफ्टिनेंट बावेर को प्राप्त हुई इसलिए इसका नाम ब्यवेर पाण्डुलिपि पड़ा। यह गुप्तकालीन ब्राह्मी लिपि में लिखी गई है, इसमें प्राप्त कतिपय ग्रन्थ आयुर्वेद के प्राचीनतम स्वरूप को प्रकट करते हैं इसके अतिरिक्त इसमें अग्निवेश, भेद, हारित, जातुकर्ण, क्षारपाणि, पराशर, सुश्रुत जैसे महान प्राचीन आयुर्वेदाचार्यों के नाम भी दिये गये हैं।

**( ५ ) तुरफान पाण्डुलिपियाँ–** तुरफान नामक स्थान भी चीन के जिनजियांग प्रान्त में अवस्थित है। सन् १९०४ में जर्मन सरकार ने प्रोफेसर ग्रुनवेडल, कक् तथा वार्तस को मध्य एशिया में सामग्रीयों की खोज एवं उनके संकलन के लिये भेजा। यहाँ पर बड़ी मात्रा में पुरातात्वित वस्तुओं के साथ हस्तलिखित ग्रन्थ भी प्राप्त हुए।

**( ६ ) गिलगित पाण्डुलिपियाँ–** ये पाण्डुलिपियाँ पाक अधिकृत कश्मीर के मुजफ्फराबाद जनपद में है, विभाजन के पूर्व यह बौद्ध संस्कृति का महान केन्द्र था। गिलगित के समीप ही एक अत्यन्त प्राचीन बौद्ध स्तूप है जहाँ ये पाण्डुलिपियाँ प्राप्त हुई थीं।



# तन्त्रशास्त्र में अनुसन्धान की सम्भावनाएँ

उत्तम सिंह
शोधच्छात्र

विश्वसाहित्य की सर्वप्राचीन सर्वसमृद्ध एवं देवत्व प्रदान करने वाली देववाणी का साहित्य बहुआयामी है। संस्कृत भाषा में उपनिबद्ध विषयों की बहुलता आश्चर्यकारी प्रतीत होती है। साहित्य व्याकरण, धर्मशास्त्र, शिक्षाशास्त्र, सांख्य, योग, न्याय, मीमांसा आदि के साथ-साथ आगम अथवा तन्त्रशास्त्र स्वयं में ही एक समृद्ध और महत्वपूर्ण शास्त्र है।

इस संसार में त्रिविधि दुःख से मुक्ति पाने के लिए लोग बहुत प्रकार से चिन्तन रत हैं यह इतिहास प्रसिद्ध है। जैसा कि सांख्य दर्शन में कहा है-

**दुःखत्रयाभिधाताज् जिज्ञासा तदपघातके हेतौ।**
**दृष्टेसाऽपार्था चैन्नैकान्तात्यन्तोऽभावात् ।।**[१]

दुःखत्रयाभिघात के उपायों में वैदिक कर्मकाण्ड सांख्य बौद्ध आदि के दर्शनों में साधक अपनी रुचि के अनुसार प्रविष्ट होते हैं इन सभी उपायों में परमार्थ साधन की जो विद्या सभी को अभीष्ट है वह तन्त्र विद्या है यह विद्वानों का मत है इस विद्या को आगम अथवा तन्त्र के नाम से जाना जाता है।

आगम शास्त्र मुख्यतया शिव और पार्वती के संवाद रूप में है-

**आगतं शिववक्त्रेभ्यो गतं च गिरिजा श्रुतौ।**
**मतं च वासुदेवेन तस्मादागम उच्यते।।**[२]

तन्त्र शब्द 'तनु विस्तारे' धातु के करण अर्थ में 'सार्वधातुभ्यः ष्ट्रन् ' इस औणादिक सूत्र से ष्ट्रन् होने पर तन्त्र शब्द निष्पन्न होता है। "तन्यते विस्तार्यते ऐहिकामुष्मिकाभ्युदयनिः श्रेयस् साधका उपाया" इस लोक और परलोक में जो भी अभ्युदय और निःश्रेयस के साधन हैं उसे तन्त्र कहा जाता है।

तनोति विपुलानर्थान् तत्त्वमन्त्रसमन्वितान् ।
त्राणं च कुरुते यस्मात् तन्त्रमित्यभिधीयते।।
व्यवहारं कथ्यते यत्र तथा चाध्यात्मवर्णनम् ।
इत्यादिलक्षणैर्युक्तं तन्त्रमित्यभिधीयते।।[३]

तन्त्रशास्त्र के द्वारा आन्तरिक और वाह्य जगत में तथा सूक्ष्म और महत् तत्त्वों में सामञ्जस्य होता है। मन्त्रों का जाप शरीरस्थ कोशों की वृद्धि करता है। जप की विधि आदि का निर्धारण तन्त्र का विषय है। किस समय किस स्थान पर किस पदार्थ का समुचित प्रयोग कर लक्ष्य को प्राप्त किया जा सकता है यह ज्ञान तन्त्र से ही प्राप्त होता है।

तन्त्र शास्त्र का क्षेत्र बहुत विस्तृत है। इससे अनेक वर्ग है। प्रधान रूप से शैव, शाक्त, गाणपत्य इन तीनों का ही प्रचलन है अन्य तन्त्रों के नाम चान्द्र, वैष्णव, बौद्ध, जैन, पाशुपत, गारुड, भूतडामर, पाञ्चरात्र, कापालिक, नाकुल, दुर्गा, कौल, वाममार्ग, दक्षिणमार्ग आदि अनेक तन्त्र है।

शैव तन्त्र का प्रचलन उत्तर दक्षिण भारत में तथा शाक्त सम्प्रदाय पूर्वी क्षेत्र विशेष रूप से पश्चिम् बंगाल में तथा गाणपत्य तन्त्र का प्रचलन मध्यभारत तथा महाराष्ट्र में विशेष रूप से है वैष्णव तन्त्र का प्रचलन उत्तर–प्रदेश में था जो लुप्त प्राय हो गया है।

भारत वर्ष में तन्त्र के अनेक सम्प्रदाय रहे हैं और आज भी हैं प्रत्येक सम्प्रदाय की एक विशिष्ट आराध्य देवता हैं, उनके नाम के आधार पर प्रायः उस सम्प्रदाय का नामकरण होता है। आराध्य देवों में शिव, शक्ति, गणपति, विष्णु, सूर्य मुख्य हैं इस प्रकार शैव शाक्त गाणपत्य वैष्णव और सौर सम्प्रदायों की प्रसिद्धि है।

उपर्युक्त सम्प्रदायों में बहुत से लुप्त प्राय हो चुके हैं जो भी हैं यदि उनकी ओर ध्यान नही दिया गया तो वो भी धीरे–धीरे लुप्त हो सकते हैं। इस महत्वपूर्ण शास्त्र के प्रति विद्वत् जनों की दृष्टि जानी चाहिए इन पर अनुसंधान की महती आवश्यकता है जिससे इस शास्त्र का उद्धार हो सके और इस क्षेत्र में अनुसंधान की अपार सम्भावनाएँ हैं।

जिस तान्त्रिक प्रक्रिया में शिव की प्रधानता होती है और शक्ति का गौण स्थान होता है उसे शैव तन्त्र कहा जाता है और जिस तान्त्रिक प्रक्रिया में शक्ति की प्रधानता होती है और शिव का गौण स्थान होता है उसे शाक्त तन्त्र कहा जाता है। वस्तुतः शिव और शक्ति में अविनाभाव सम्बन्ध है एक के बिना दूसरे का अस्तित्व

हो ही नहीं सकता।

**न शिवः शक्तिरहितो न शक्तिव्यतिरेकिणी।**
**शक्तिशक्तिमतोर्भेदः शैवे जातु न वर्ण्यते।।**[४]

शैवागम में दश शिवागम, ६४ भैरवागम १८ रुद्रागम आठ यामल तथा अनेक ग्रन्थों की परिगणना होती है। दश शिवागम–

कामिक, योगज, चिन्ता, कारण, अजित, सुदीप्त, सूक्ष्म, सहस्र, मुकुट, अंशुमान है। ये शिवागम क्रमशः प्रणव, सुधा, दीप्त, कारण सदाशिव, ईश, सूक्ष्म, काल धनेश, अंशु नाम शिव के मुखों से प्रकट हुए हैं।

१८ रुद्रागम–विजय, निःश्वास, पारमेश्वर, प्रोद्गीत, मुखबिम्ब, सिद्धयत, सन्तान, नारसिंह चन्द्रांशु, वीरभद्र, स्वायम्भुव, विरज, कौरव्य, माकुट, किरण, ललित, आग्नेय और वातुल है। इन रुद्रागमों को वीरशेव नाम से अभिहित किया जाता है। इनका प्रचलन मुख्यतया कर्नाटक में है।

श्री कण्ठसंहिता में ६४ भैरवागमों का विवरण मिलता है इनको आठ अष्टकों में बाँटा गया है।

०१. भैरवाष्टक–

**असिताङ्गो रुरुश्चण्डः क्रोधः अन्मन्त एव च।**
**कपाली भीषणश्चेति संहारश्चाष्टभैरवाः।।**

०२. यामलाष्टक–

ब्रह्मयामल, विष्णुयामल, रुद्रयामल, स्वच्छन्दयामल, अथर्वनयामल, आदियामल, वेतालयामल, जयद्रथ यामल।

०३. मत्ताष्टक– रक्त, लम्पट, लक्ष्मी, चालिका, पिङ्गल, उत्फुल्लक, बिम्बाध।

०४. मङ्गलाष्टक– पिचु, भैरवी, ब्राह्मी, कला, विजया, चन्द्रा, मङ्गला, सर्वमङ्गला ये आठ मङ्गल नामक ग्रन्थ है।

०५. चक्राष्टक– मन्त्रचक्र, वर्णचक्र, शक्तिचक्र, कलाचक्र, विन्दुचक्र, नादचक्र, गुह्यचक्र, पूर्णचक्र।

०६. बहुरूपाष्टक– अन्धक, रुद्रभेद, अर्जभेद, वर्णभेद, यम, विहङ्ग मातृरोदन, जालिम, आठ ग्रन्थ है।

०७. वागीशाष्टक– भैरवी, चित्रिका, हिंसा, कदम्बिका, हस्तलेखा, चन्द्रलेखा, विद्युल्लेखा, विद्वन्मत।



०८. शिखाष्टक– भैरवी विनाशिखा विनामनि सम्मोह डामर आथर्वक कबन्ध

शिरच्छेद।

ये ६४ भैरवागम हैं इन सब पर अनुसंधान की आवश्यकता है इन पर कार्य होने पर अद्भुत ज्ञान राशि प्रकाश में आयेगी और इस शास्त्र के प्रति लोगों का आकर्षण बढ़ेगा।

शाक्त तन्त्र की चर्चा होने पर सर्वप्रथम प्रश्न यह उठता है कि शक्ति क्या एक ही शक्ति के नाना रूप हैं, एवं उन रूपों की उपासना साधना के लिए नाना प्रकार के शाक्त तन्त्र हैं। शक्ति की अवधारणा आस्तिक नास्तिक सभी लोगों के मन में सुदूर प्राचीन या यह कहिए कि अनादि काल से है दार्शनिक मनीषीगण शक्ति की सत्ता को स्वीकार करते हैं। सांख्य दर्शन भी शक्ति (प्रकृति) को जड़ मानता है जिससे समस्त संसार आविर्भूत हुआ है वही शक्ति है।

शक्ति की चर्चा होने पर दशमहाविद्याओं का नाम आता है–

**काली तारा महाविद्या षोडशी भुवनेश्वरी।**
**भैरवी छिन्नमस्ता च विद्या धूमावती तथा।**
**बगला सिद्धिविद्या च मातङ्गी कमलात्मिका।**
**एता दश महाविद्याः सिद्धि विद्या प्रकीर्तिताः।।**[५]

इनमें काली और षोडशी प्रमुख हैं परन्तु अन्य महाविद्याओं का महत्व कम नहीं है। प्रत्येक विद्याओं के अनेक भेद हैं जिनकी पूजा विधि भिन्न प्रकार की हैं इनके पूजन से साधक का कल्याण होता है।

संसार में जितनी भी देवियाँ हैं उनमें आद्याशक्ति भगवती काली के ही रूप हैं शास्त्रों में काली के उपासना विधि और फल भेद से नौ प्रकार बताए गए हैं– १. दक्षिणाकाली, २. भद्राकाली, ३. श्मशानकाली, ४. कालकाली, ५. गुह्यकाली, ६. कामकलाकाली, ७. घनाकाली, ८. सिद्धकाली, ९. चण्डकाली। कुछ ग्रन्थों में काली की संख्या १२ तक बताई गई है।

तारा महाविद्या के विषय में कहा जाता है कि जो संसार सागर अथवा त्रिविध ताप से पार ले जाय मुक्ति दिलाये वह तारा है 'तारयति दुःखात् भवार्णवात् त्रिविधतापात् इति तारा।' इसका दूसरा नाम नील सरस्वती है यह दक्षिणाम्नाय की देवी है। अविद्या अस्मिता राग द्वेष और अभिनिवेश नाम पाँच क्लेशों की निवृत्ति का कारण तारा को बतलाया है। तारा तीन शक्तियों का संघटित रूप है उग्रतारा एकजटा और नील सरस्वती। उग्रतारा साधकों की उग्र आपत्तियों से रक्षा करती है एकजटा एकलक्ष्य परमपुरुषार्थ पूर्णज्ञान की दात्री है। वस्तुतः काली ही नील तेज स्वरूपिणी

होने के कारण तारा है।

षोडशी यह तीसरी महाविद्या है इसके त्रिपुरा, त्रिपुरसुन्दरी, बाला, ललिता, राजराजेश्वरी, श्री विद्या, कामेश्वरी आदि अनेक नाम हैं। रक्तवर्णा आद्या शक्ति ही षोडशी हैं।

**सा काली द्विधा प्रोक्ता श्यामा रक्ता प्रभेदतः।**
**श्यामा तु दक्षिणा प्रोक्ता रक्ता श्री सुन्दरी मता।।**

षोडशी अथवा श्री विद्या ब्रह्मविद्या मानी जाती है सूर्य की शक्ति षोडशी कहलाती है षोडशी या श्रीविद्या उर्ध्वाम्नाय की देवी है। सभी सम्प्रदायों के समष्टिरूप शक्ति उपासना में श्री विद्या का अत्यन्त रहस्य युक्त और महत्वपूर्ण स्थान है ब्रह्मणड पुराण के ललितोपाख्यानमें इसकी विस्तृत चर्चा लोपामुद्रा अगस्त्य संवाद के रूप में प्राप्त होता है। आचार्य शङ्कर श्री विद्या के एकनिष्ठ साधक थे आज भी शृंगेरी मठ में उनके द्वारा स्थापित श्री चक्र है। इनके गुरू श्री गौडपादाचार्य श्रीविद्या के प्रतिपादन के लिए 'सुभगोदय' नामक ग्रन्थ की रचना की इनके अनुकरण से आचार्य ने सौन्दर्यलहरीस्तोत्र की रचना की।

इसी प्रकार अन्य महाविद्याओं का भी महत्त्वपूर्ण स्थान है जो कि वर्तमान समय में इन पर ध्यान न जाने से इनका स्वरूप लुप्त होता जा रहा है क्योंकि यह शास्त्र मानव कल्याण के लिए है इसके द्वारा बताये गये विधि-विधान द्वारा पूजन सम्पादित करने पर साधक को मुक्ति मिलती है।

तन्त्रशास्त्र का क्षेत्र अत्यन्त व्यापक है वर्तमान में जो तन्त्र साहित्य उपलब्ध है। इसका कई गुना अधिक साहित्य आततायियों एवं आक्रमणकारियों के द्वारा नष्ट कर दिया गया। अनेक सम्प्रदाय भौतिकवाद की मलिन धारा में डूब गये जो कुछ अवशिष्ट है उसी के आधार इस वाङ्मय की विशालता का क्षीण परिचय मिलता है तन्त्रशास्त्र केवल भारत में ही नहीं वरन् तिब्बत, चीन, जापान, मंगोलिया, इण्डोनेशिया, थाईलैण्ड आदि देशों में प्रचलित एवं प्रसिद्ध था ईसा पूर्व से लेकर तेरहवीं शती ईस्वी तक का समय तन्त्र शास्त्र का स्वर्ण युग था। जिस प्रकार वेद अन्य लोकों में मूर्त अमूर्त रूप में विद्यमान है उसी प्रकार आगम या तन्त्रशास्त्र भी लोक लोकान्तरों में वहाँ की भाषा में व्यवहृत होते हैं इसका प्रमाण तन्त्र शास्त्र के ग्रन्थों में मिलता है।

तन्त्र शास्त्र १४वीं शती से लेकर १९वीं शती ईसवी तक उपेक्षित एवं सुप्त अवस्था में था। इसके मारण वशीकरण आदि अपकृष्ट रूप से समाज के बीच में प्रचलित थे। धन्यवाद के पात्र सरजान डउरफ, आर्थर एवलान, फर्कुहर, तुनगान्द्रिया,

महामहोपाध्याय हरप्रसाद शास्त्री, प्रबोध चन्द्रोदय वागची और सबके वन्दनीय महामहोपाध्याय गोपीनाथ कविराज तथा अन्य विद्वानों के अथक प्रयास से ही इस उपेक्षित शास्त्र के पुनजीर्वन का श्रीगणेश हुआ।

प्रायः हमारे जन्म से लेकर मृत्यु तक जितने भी धार्मिक कार्य हैं, वे तन्त्र के द्वारा अभिहित विधि–विधान से ही सम्पादित होते हैं। प्रायः आज तन्त्र का नाम सुनने पर मानव के मनः मस्तिष्क में एक भय का वातावरण बन जाता है कि कोई तांत्रिक काले वस्त्र को धारण किये हुए गले में अनेक प्रकार की माला को धारण किये हुए, नरमुण्ड हाथ में लिए हुए, मन्त्रों का उच्चारण करता हुआ अपनी इच्छापूर्ति में संलग्न कुछ एक प्रकार का दृश्य हमारी नज़रों के सामने घूमने लगता है किन्तु वास्तव में ऐसा नहीं है तन्त्रशास्त्र तो मानव कल्याण के लिए भगवान शङ्कर के मुख से आविर्भूत हुआ है जो वेदों की तरह ही अनादि है। इस शास्त्र पर अनुसंधान की अपार संभावनाएँ हैं इस शास्त्र से सम्बन्धित बहुत से हस्तलेख ग्रन्थागारों में विद्यमान है जिनमें से बहुत से हस्तलेख ऐसे हैं, जो अभी तक वैसे के वैसे पड़े हैं जिनपर कार्य नहीं हो रहे हैं और इन हस्तलेखों में बहुत सी ज्ञानराशि अँधेरे में पड़ी हुई जिन कर शोध पर विद्वत् समाज को कुछ नया ज्ञान प्राप्त हो सकेगा और जिससे समाज का कल्याण हो सके। जिससे पूजन की अनेक विधियाँ हमारे सम्मुख आ सकेंगी।

## सन्दर्भ

१. तत्त्वकौमुदी–प्रभा, २. रुद्रयामल भूमिका, ३. रुद्रयामल भूमिका, ४. महाकाल संहिता (भूमिका) ५. महाकाल संहिता (भूमिका)।

### शोधपत्र के सहायक ग्रन्थ

| क्र.सं. | ग्रन्थ नाम | ग्रन्थकार/सम्पादक | प्रकाशन | वर्ष |
|---|---|---|---|---|
| ०१. | आगमरहस्यम् | डॉ. सुधाकर मालवीय | चौखम्बा सिरीज ऑफिस, वाराणसी | २०१२ |
| ०२. | कालीतत्त्वम् | आचार्य मृत्युञ्जय त्रिपाठी | नवशक्ति प्रकाशन, चौकाघाट, वाराणसी | २००८ |
| ०३. | काली पूजा पद्धति | डॉ. प्रकाश पाण्डेय | गङ्गानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ, प्रयाग | १९९९ |
| ०४. | तन्त्र विद्या का यथार्थ | दुर्गा प्रसाद शुक्ल | चौखम्बा सुरभारती | २००३ |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| | | | प्रकाशन | |
| ०५. | तन्त्रसार संग्रहः | अभिनवगुप्त | वारणसेय संस्कृत संस्थान, वाराणसी | १९८६ |
| ०६. | त्रिपुरा रहस्यम् | स्वामी श्री सतानन्द देव जी महाराज | चौखम्बा संस्कृत भवन, वाराणसी | २००९ |
| ०७. | महाकाल संहिता | आचार्य राधेश्याम चतुर्वेदी | चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन, वाराणसी | २०१० |
| ०८. | रुद्रयामल | श्रीरामप्रसाद त्रिपाठी सम्पूर्णानन्द | संस्कृत वि.वि. वाराणसी | १९९१ |




# संस्कृत समीक्षा शास्त्र में शोध का स्वरूप

प्रेरणा पाण्डेय
शोधच्छात्रा

संस्कृत, न केवल भारतवर्ष की अपितु समूचे विश्व की प्राचीनतम भाषा है, जिसमें साहित्य-रचना ई. पूर्व सातवीं सहस्राब्दी में ही होने लगी। इतना प्राचीन वाङ्मय होने के कारण, संस्कृत का वाङ्मय अत्यन्त विविध एवं विशाल है। वैदिक वाङ्मय में यदि मंत्र-ब्राह्मण-आरण्यक एवं उपनिषद् का विशाल साहित्य है तो वेदोत्तर अभिजात संस्कृतसाहित्य में भी साहित्य-दर्शन एवं शास्त्रों का अपरिमित वाङ्मय है। इसके अतिरिक्त भी पाली-प्राकृत तथा अपभ्रंश में प्रणीत अपार बौद्ध-जैन तथा अवान्तर वाङ्मय है।[१]

'शोध' को अंग्रेजी में 'रिसर्च' कहा जाता है और भारतीय भाषाओं में 'रिसर्च' शब्द के स्थान पर उसके अर्थ के अवबोधन के लिए अन्वेषण-अनुसन्धान-अनुशीलन-गवेषणा-शोध-संशोधन इत्यादि विविध शब्द प्रयुज्यमान हैं। अन्वेषण शब्द अनु उपसर्ग-पूर्वक 'ईष्' धातु से ल्युट् प्रत्यय के योग से निष्पन्न है तथा अन्विष् धातु से निष्पन्न अन्वेषण शब्द का प्रयोग प्रश्नोपनिषद्-छान्दोग्योपनिषद् मैत्रायणीउपनिषद् आदि से बहुविध रूप में प्राप्त होता है। अभिज्ञानशाकुन्तलम् - कुमारसम्भवम् व उत्तररामचरितम् में अन्विष् शब्द का अर्थ अनुसन्धान अर्थ में है।

अनु तथा सम् उपसर्ग पूर्वक धा धातु से ल्युट् प्रत्यय के योग से अनुसन्धान शब्द की निष्पत्ति होती है। अनुसंधान का अर्थ है पश्चाद्वर्ती खोज। किसी भी पूर्वस्थापित अथवा पहले से ही विद्यमान वस्तु के विषय में पुनः प्रतिष्ठापना को दृष्टि में रखकर जो खोजबीन की जाती है उसे अनुसन्धान कहते हैं। गवेषणा (गवेष्+युच्+टाप् प्रत्यय) शब्द वैदिक काल से ही ज्ञान के अन्वेषण हेतु प्रयुक्त है। शोध शब्द शुध् धातु से घञ् प्रत्यय के योग से निष्पन्न है। शुद्धता व परिमार्जन अर्थ में इस शब्द का प्रयोग होता है। शोधन अर्थ में प्रयुक्त शोध शब्द का प्रमाण मनुस्मृति में इस प्रकार है-

"मृत्तोयैः शुद्ध्यते शोध्यं नदी वेगेन शुद्ध्यति।
अद्भिर्गात्राणि शुध्यन्ति मनः सत्येन शुध्यति।।"

इन पर्यालोचन से ज्ञात होता है कि अन्वेषण पद से अनुपलब्ध की उपलब्धि अनुसन्धान पद से उपलब्ध का परीक्षण, शोध पद से यथार्थ विवेचन व निर्णय यह अर्थ प्राप्त होता है।[२]

इस प्रकार शैक्षिकी विधान में अनुसन्धान के लिए निम्नलिखित उपबन्धों का प्रावधान है।

१- नवीन तथ्यों का अन्वेषण।

२- उपलब्ध तथ्यों व प्रचलित सिद्धान्तों का नवीन आख्यान।

३- विषयाध्ययन का विस्तार या ज्ञान की सीमाक्षेत्र का विस्तार व मौलिकता का भाव।

४- प्रतिपादन सौष्ठव।

इन चार तत्वों का सभी अनुसन्धनीय कार्यों में आवश्यकता होती है। अतः यदि तृतीय और चतुर्थ तत्व के सम्बन्ध में विचार किया जाय तो उनकी अनिवार्यता स्वतः सिद्ध इसलिए हो जाती है कि प्रत्येक अनुसन्धान कार्य में ज्ञान क्षेत्र के सीमा विस्तार व मौलिकता केवल अनुसंधान अथवा शोध साहित्य रचना में ही नहीं अपितु जीवन के किसी भी गंभीर कार्य में मूल्यांकन हेतु भी है। इसलिए विषय का सम्यक् व सुष्ठु प्रतिपादन प्रत्येक कृति के लिए अनिवार्य है।[३] संस्कृत का समीक्षाशास्त्र- नाट्यशास्त्र व काव्यशास्त्र रूपी दो धाराओं में विभक्त है। ये दोनों ही धाराएँ अत्यन्त प्राचीन काल में प्रतिष्ठित हो गयी थीं। आचार्य भरत-नन्दिकेश्वर-धनिक-धनञ्जय-रामचन्द्र-गुणचन्द्र-भानुदत्त मिश्र-सिंहभूपाल-विश्वनाथ आदि नाट्यशास्त्री समीक्षा के कर्णधान हैं तो भरत-भामह-दण्डी-उद्भट-रुद्रट-मम्मट-भोजदेव-रूय्यक-मंखक-राजशेखर-अपय्यदीक्षित-विश्वेश्वर पण्डित-पं.जगन्नाथ आदि काव्यशास्त्रीय समीक्षा के ज्योतिस्तंभ हैं। दोनो ही वर्गों की समीक्षाएँ भाष्य टीका-उपटीका क्रोडपत्र टिप्पणी आदि के माध्यम से विकसित हुई है।

संस्कृत समीक्षाशास्त्र में यह प्रवृत्ति अत्यन्त प्राचीन काल में ही वैशद्य को प्राप्त हो चुकी थीं। वैदिक इन्द्रादि देवताओं के स्वरूप के विषय में महर्षि यास्क के युग में भी विद्वानों द्वारा अनुसंधान किया जाता रहा है। कुछ लोग इन्द्रादि देवताओं को मनुष्यों के समान ही व्यक्तित्व वाला मानते थे तो वहीं कई लोग प्राकृतिक शक्ति

के रूप में स्वीकारते थे तो कुछ प्रतीकात्मक मानते थे। इस प्रकार आचार्य यास्क अपने युग में प्रचलित वैदिक देवता विषयक अनेक अनुसन्धान पद्धतियों की व्याख्या करते हैं–

(१) ऐतिहासिक पद्धति

(२) पौराणिक पद्धति

(३) नैरूक्त पद्धति[४]

हमारा विवेच्य विषय साहित्यिक अनुसन्धान ही है। साहित्य में अन्वेषण कई कोटियों में हो सकता है–

१. अज्ञात का ज्ञान–अज्ञात लेखकों, ग्रन्थों का अन्वेषण का इस प्रभेद में अन्तर्भाव होता है। जिनका अस्तित्व अद्य पर्यन्त अज्ञात है, उन लेखकों और ग्रन्थों को अज्ञात के अन्तर्गत सम्मिलित किया गया है।

२. अनुपलब्ध की उपलब्धि– जिनके अस्तित्व विषयक ज्ञान तो है किन्तु साधारणतः यह उपलब्ध नहीं हैं। उन प्रकार की सभी सामग्रियों का अन्वेषण इस प्रभाग के अन्तर्गत सम्मिलित हैं।

३. उपलब्ध का शोधन– नवीन तथ्यों के अन्वेषण के द्वारा प्रचलित तथ्यों का अन्वेषण इसका विषय है। उदाहरण के लिए कालिदास, भारवि आदि के जीवन चरित्र विषयक इतने संशोधन के उपरान्त भी यदा–कदाचित् नये तथ्य हमारे समक्ष उपस्थित हो ही जाते हैं। इसके अतिरिक्त पाठ–संशोधन–संपादन इत्यादि इसी श्रेणी में आते हैं।

४. विचारों और सिद्धान्तों का अन्वेषण– किसी विचार परम्परा का विकासक्रम निर्देशन इस कोटि में आता है।[५]

अनुसन्धान के प्रकार अनन्त हो सकते हैं। डॉ. गन्धे ने अपनी लघुपुस्तिका शोधालोक में आधुनिक विद्वानों के मतों का संग्रह करते हुए कुछ और उपयोगी सामग्री एकत्र किये है। इन विद्वानों के अनुसार शैक्षणिक अनुसन्धान के निम्नलिखित प्रकार हैं–

१. अवलोकन अनुसन्धान– अवलोकन का तात्पर्य वास्तविक तथ्य व्याख्या को संग्रहित करके उनको लिखना। खगोल विज्ञान में बहुत से तथ्य अवलोकन के द्वारा ही ज्ञात किये जाते हैं।

२. आनुभविक अनुसन्धान– इस अनुसंधान के अन्तर्गत अवलोकन के परिणामों को संकलित कर वर्गीकृत किया जाता है और उनके आधार पर सांख्यिकी

विधि से निष्कर्ष निकालकर साधारण समीकरण, सहसम्बन्ध तथा निश्चित तथ्यों के सामान्यीकरण सम्बन्धों का प्रयोग होता है। उन्हें पूर्वानुपाती आयाम कहते हैं। इसे आनुभविक अनुसंधान की संज्ञा दी जाती है।

३. मौलिक अनुसन्धान– आनुमानिक नियमों के विपरीत मौलिक नियम बिना किसी बौद्धिक साधना के प्राप्त किये जा सकते हैं। आन्तरिक ज्ञान द्वारा बिना किसी बुद्धिव्यायाम के चेतना बुद्धि प्रत्यक्ष आदि वस्तुओं की जानकारी स्वतः ही हो जाती है।

४. पूर्व अनुसन्धान– इसके अन्तर्गत हम जिस प्रक्रिया में कार्य करते हैं वह अनुमान है। इसके दो भाग हैं–

१. विशुद्ध अनुसन्धान

२. अनुप्रयुक्त अनुसन्धान

५. विकासात्मक अनुसन्धान– विकासात्मक अनुसन्धान वह शब्द है जो या तो पूर्वगामी अनुसन्धान है या प्रयोगवादी अनुसन्धान से उत्पन्न होता है, तथा यह पूर्व प्राप्त परिणाम जो आवश्यक एवं तत्कालीन उपयोगिता को प्राप्त करने के लिए किये जाते हैं, के मध्य सम्बन्ध तथा सुधार लाता है। कई उद्योगों के पार्श्व में इस विकासात्मक अनुसन्धान को देखा जा सका है।[६]

## सन्दर्भ ग्रन्थ सूची

०१. शोध प्रविधि एवं पाण्डुलिपि विज्ञान
लेखक–प्रो. डॉ. अभिराज राजेन्द्रमिश्र एवं डॉ. (श्रीमती) राजेश कुमारी मिश्र
प्रकाशक– अक्षयवट प्रकाशन, इलाहाबाद– २००८

०२. संस्कृतशोधप्रविधिः–
संपादक– डॉ. सत्यनारायण आचार्य
प्रकाशिका–श्रीमती सौदामिनी त्रिपाठी, पुरी, ओडिशा–२००५

०३. अनुसन्धानस्य प्रविधि–प्रक्रिया–
संपादक– डॉ. नगेन्द्र
प्रकाशक– डॉ. मण्डन मिश्र, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, नई दिल्ली–वि.सं. २०४३

०४. संस्कृत शोध परिजात-
लेखक- सत्यव्रत वर्मा
प्रकाशक-ईस्टर्न बुक लिंकर्स- २०१२

०५. अनुसन्धानस्य प्रविधि प्रक्रिया
संपादक- डॉ० नगेन्द्र
प्रकाशक -डॉ० मण्डन मिश्र राष्ट्रिय संस्कृत
संस्थान, नई दिल्ली-वि सं. २०४३

०६. शोध प्रविधि एवं पाण्डुलिपि विज्ञान
लेखक- प्रो० डॉ० अभिराज राजेन्द्र मिश्र एवं
(श्रीमती) राजेश कुमारी मिश्र
प्रकाशक- अक्षयवट प्रकाशन, इलाहाबाद- २००८



# गीतिकाव्यपरम्परा में 'संगीतरघुनन्दनम्' का अनुसन्धानपरक महत्त्व

रुचि पाण्डेय
शोधच्छात्रा

हमारे यहाँ शब्द को ब्रह्म कहा गया है। शब्द की शक्तिमत्ता इतनी महत् एवं व्यापक है कि एक-एक शब्द का प्रयोग अत्यन्त उचित रूप से करने का शास्त्र में विधान है। यद्यपि विद्या अभ्यास से सम्भव है किन्तु किसी कृति का सृजन चाहे वह काव्यनाट्यादि हों अथवा गहन विषयों का अन्वेषण करने वाले ग्रन्थ हों या फिर प्रबन्ध, निबन्ध, लेख आदि, सभी नैसर्गिकी प्रतिभा के सापेक्ष हैं।

मनुष्य की सामान्य प्रवृत्ति है नवीनता की ओर अग्रसर रहना। इसी प्रवृत्ति से प्रेरित होकर ही अनुसन्धान का कार्य आरम्भ होता है। ज्ञात तथ्यों के आधार पर नवीन तथ्यों की खोज अनुसन्धान कहलाता है।

स्वर्गीय बालगंगाधर तिलक एवं हर्मन जैकोबी के ज्योतिषपरक अनुसन्धानों से प्रमाणित है कि संस्कृत न केवल भारत की अपितु समूचे विश्व की प्राचीनतम भाषा है, जिसमें साहित्य-संरचना सातवीं सहस्राब्दी में ही होने लगी थी। इतना प्राचीन वाङ्मय होने के कारण ही, संस्कृत का वाङ्मय अत्यन्त विविध एवं विशाल है। यहाँ गद्य एवं पद्य के रूप में कई विधाओं में विभक्त होकर असंख्य रचनायें हुईं। उपजीव्य काव्य, महाकाव्य, गीतिकाव्य, चम्पूसाहित्य, कथा साहित्य नाटक तथा अलंकार शास्त्र प्रमुख हैं।

'सङ्गीतरघुनन्दनम् ' गीतिकाव्य परम्परा में निबद्ध एक रागकाव्य है। बघेलखण्ड के रीवा राज्य के राजाओं के वंश में उत्पन्न श्रीमद् विश्वनाथ सिंह जूदेव इसके रचयिता हैं।

यहाँ पर अनुसन्धान के परिप्रेक्ष्य में गीतिकाव्य परम्परा में सङ्गीतरघुनन्दनम् पर प्रकाश डालने का प्रयास किया जा रहा है। यह रागकाव्य परम्परा की उल्लेखनीय

कृति है। यद्यपि चम्पूशैली का आश्रय लेते हुए कवि ने बीच–बीच में गद्य का भी सन्निवेश किया है।

'मालतीलवङ्गवल्लयः कुसुमिताः किशलयसम्भारनताः' काव्य के तृतीय सर्ग में यह उदाहरण उपस्थित है। परन्तु प्रमुखता विभिन्न रागों में गाये जाने वाले गीतों की ही है।

नृपबोधद! वेदक्षितिपालनकारी, प्रलयपयोधिसलिलसञ्चारी।
श्रीरघुवर! मीनसुरूप! जय जगदीशपते।।

सङ्गीतरघुनन्दनम् श्रीराम की रासलीला का वर्णन प्रस्तुत करने वाला अद्वितीय ग्रन्थ है। इसके प्रारम्भ में मङ्गलाचरण में 'रासेश्वरी' पद से माता सीता तथा 'रासरसिक' इस पद से श्रीराम की स्तुति है।

'रासेश्वरी हृदि भजे निमिराजपुत्रीम्।'
'श्रीरामरासरसिकं जगत्प्राणसुतन्नुमः'

गीतिकाव्य परम्परा में महाकवि जयदेव प्रणीत 'गीतगोविन्दम्' एक उत्कृष्ट रचना है। इस रागकाव्य का सङ्गीतरघुनन्दनम् रागकाव्य पर प्रमुख प्रभाव है। सोलह सर्गों में उपनिबद्ध यह मर्यादा पुरुषोत्तम श्रीरामचन्द्र का रसिक सम्प्रदाय के अनुसरण में श्रृंगार रस से परिपूर्ण यह काव्य है। गीतगोविन्दम् में श्रीकृष्ण की रासलीला का वर्णन है, इनका रासस्थान वृन्दावन तथा उसी प्रकार यहाँ पर श्रीराम की रासलीला का स्थान अयोध्या में प्रमोदवन की कल्पना की गई–

रासं चकार रामाभिः परमैश्वर्यभक्तिः
(भुशुण्डि रामायण २५ वाँ अध्याय)

श्रीमद् विश्वनाथ सिंह जूदेव का जन्म सन् १७८९ ई. में हुआ। १८३३ से १८५४ ई. तक इन्होंने रीवा राज्य पर शासन किया। इनके दीक्षागुरु रसिक सम्प्रदाय के प्रसिद्ध साधु प्रियादास थे। साहित्य सृष्टि के विषय में प्रेरणा स्वयं इनके पिता राजा जयसिंह से प्राप्त हुई। इनके पुत्र रघुराज सिंह जी भी प्रसिद्ध हिन्दी के कवि हुये। ६५ वर्ष की आयु में सन् १८५४ ई. में कवि विश्वनाथ सिंह जूदेव की मृत्यु हो गई। एक कुशल प्रशासक होकर भी ये संस्कृत और हिन्दी के रससिद्ध कवि थे। इनके द्वारा प्रणीत विविध विषयों के ग्रन्थ उपलब्ध हैं। जिनमें प्रायः प्रकाशित हैं और हस्तलेखागारों में सुरक्षित हैं।

सङ्गीतरघुनन्दनम् काव्य में श्रीराम के किसी भी स्वरूप का वर्णन गीतों में दिखाई देता है।

नृत्यति रसिकशिरोमणि।
यस्य चरणचरणं विलोक्य परिमुञ्चति मानं कामः।।

इस गीतोद्धरण से कवि का आशय है कि सर्वत्र रामचन्द्र के स्तोत्रपरक पवित्र रसिक सम्प्रदाय के अनुसार ही चित्रित है। रासलीला का वर्णन ग्रन्थ की टीका के अन्त में प्रस्तुत श्लोक से संकेतित है-

रासप्रेमचमत्कारप्रमोदाय महात्मानाम् ।
विन्ध्येशविश्वनाथेन कृता व्यङ्ग्यार्थचन्द्रिका।।
(संगीत. पृष्ठ-१२५)

यह रागकाव्य जयदेव प्रणीत गीतगोविन्द की परम्परा में रचा गया किन्तु वस्तुतः सूक्ष्म रूप से पढ़ने पर ज्ञात होता है कि यह भव्य काव्य अक्षरशः उसका अनुकरण नहीं करता क्योंकि इस काव्य में किसी भी विषय के वर्णन के लिए नियमित रूप से अष्ट पद्यात्मक पद नहीं दिखते-

पश्य सखि! जानकी कान्तम् । सकलशुचिसारसुनिशान्तम् ।
संगीत. पृष्ठ-८५

यहाँ पर उद्धृत गीत पाठकों के समक्ष प्रत्यक्ष प्रमाण है कि यह गीत चार पादों में समाप्त है, अष्टपादों की पूर्ति नहीं करता। इसमें ३४ संख्यक गीतपदों का प्रयोग है। इन दोनों में अन्य भेद भी परिलक्षित होते हैं।

सङ्गीतरघुनन्दन यह नामकरण सङ्गीतशास्त्र के अनुसार सर्वथा समुचित है। रासलीला में गीत के साथ नृत्य और वाद्य की अनिवार्यता है। इस विषय में शारङ्गदेव ने अपने सङ्गीतरत्नाकर ग्रन्थ के स्वर अध्याय में कहा है

गीतं वाद्यं तथा नृत्यं त्रयं सङ्गीतमुच्यते।

इसी कारण कवि के द्वारा विहित सङ्गीतरघुनन्दनम् नाम उचित है।



# पाण्डुलिपि संरक्षण-प्रासंगिकता एवं महत्ता

राघवेन्द्र प्रकाश श्रीवास्तव
शोधच्छात्र

पाण्डुलिपि या पाण्डुलेख वृक्षों के पत्ते, काष्ठ, छाल, वस्त्र, शिलापट्ट या कागज पर मानवहस्त से अंकित या टंकण-यंत्र से टंकित अभिलेख का दूसरा नाम है। मानव सभ्यता के विकास के क्रम में मनुष्य ने शब्दों में ढली बोल-चाल की भाषा को लिखित रूप में प्रस्तुत करने का विचार किया। तभी लिपि का आविष्कार हुआ, वर्णमाला का जन्म हुआ।

भारत में प्राचीन काल में ही मानव-भाषा, ब्राह्मी, खरोष्ठी, शारदा, देवनागरी आदि लिपियों में ढली और ऋषि-मुनियों, कवियों तथा रचनाकारों ने अपने शब्दों को भूमि, काष्ठ-पट्टिकाओं या फलकों पर गेरु, खड़िया या चूने से लिखा होगा। महाकवि कालिदास ने 'उत्तरमेघ' में धातुराग (गेरु) से अपनी प्रिया यक्षिणी की कुपित छवि का शिला पर चित्रांकन करने का यक्षमुख से उल्लेख किया है।

त्वामालिख्य प्रणयकुपितां धातुरागैः शिलाया-
मात्मानं ते चरणपतितं यावदिच्छामि कर्तुम् ।
अस्त्रैस्तावन्मुहुरुपचितैर्दृष्टिरालुप्यते मे
क्रूरस्तस्मिन्नपि न सहते सङ्गमं नौ कृतान्तः।।

'अभिज्ञानशाकुन्तलम् ' में भी कालिदास ने शकुन्तला द्वारा कमल पत्र पर नखों से दुष्यन्त के लिए प्रणयलेख लिखने का वर्णन किया है-

तव न जाने हृदयं मम पुनर्मदनो दिवाऽपि रात्रिमपि।
निष्कृप! तापयति बलीयस्तव हस्तमनोरथानि अङ्गानि।।३-१९

प्राचीन लेखन की यह विधि वस्तुतः अधिक प्रयोग नहीं की गई किन्तु ग्रन्थ लेखन सरकंडे की विशेष लेखनी को खड़िया, चूने या मसा में डुबोकर ताडपत्र, भूर्जपत्र आदि पर लिपिबद्ध किया जाता था। खड़िया का रंग सफेद होने के कारण उसे पाण्डु कहते थे। इस 'पाण्डु' से लिखित लेख 'पाण्डुलिपि' कहलाता था,

जिसे संरक्षित करके शास्त्र या साहित्य का प्रसार करने की परम्परा भारत में सहस्राब्दियों से चली आयी है। व्यास का कथन है-

पाण्डुलेखन फलके भूमौ वा प्रथमं लिखेत् ।
न्यूनाधिकं नु संशोध्य पश्चान्पत्रे निवेशयेत् ।

पाण्डु (खड़िया) से फलक या भूमि पर पहले लेख्य विषय को लिखे, थोड़ी बहुत काट-छाँट से उसे संशोधित करने के पश्चात् उसे पत्र पर लिखना चाहिए।

पाण्डुलिपि से इतिहास के बारे में बहुमूल्य जानकारी प्राप्त होती है। इसका कारण यह है कि यह समसामयिक होते हुए भी मूल रूप में प्राप्त होती है। डॉ. भाटी ने इसकी प्रामाणिकता श्रेष्ठ होने के निम्न तीन कारण बतलाये हैं-

१. इनका सम्बन्ध उस समय की ऐतिहासिक घटनाओं से होता है।

२. इनको लिखने वाले वो व्यक्ति थे जो घटना के समय कार्यरत थे।

३. इनमें घटनाओं का सही वर्णन किया गया है ये उस समय की राजनीतिक परिस्थितियों पर भी अच्छा प्रकाश डालती हैं।

पाण्डुलिपि के संरक्षण के सम्बन्ध में प्राचीन काल से ही राजा, महाराजा एवं पटवारी तथा इतिहासकारों द्वारा यह कार्य किया जाता रहा है। पाण्डुलिपि के ऐतिहासिक महत्त्व के विषय में उदयराज उज्ज्वल ने लिखा है-

"दीपै वांरो देस, ज्यारो साहित जगमगै।"

इसका अर्थ है कि जिस देश का साहित्य प्रकाशमान होता है, वही देश अपनी संस्कृति की परम्परा को हमेशा उन्नति की ओर ले जाता है तथा संसार में उस देश को अत्यधिक आदर की दृष्टि से देखा जाता है।

यद्यपि इतिहास से सम्बन्धित साहित्य की रचना ९वीं शताब्दी में प्रारम्भ हो चुकी थी, परन्तु १६वीं शताब्दी से पहले रासौ साहित्य राजस्थान में लोकप्रिय हुआ। उस समय के प्रसिद्ध साहित्य के अन्तर्गत पृथ्वीराज रासो, बीसलदेव रासो एवं ख्याम खाँ रासौ का नाम आता है। परन्तु १६वीं शताब्दी के बाद राजस्थान के प्रमुख शासकों ने अपने यहाँ सरकारी कागजातों का रिकार्ड रखवाना प्रारम्भ कर दिया था। राजस्थान की तरह पाण्डुलिपि का संरक्षण अनेक राज्यों में प्रारम्भ हो चुका था।

भारतीय शासकों और विद्वानों में भी तद्विषयक नवीन जागरण उत्पन्न हो गया। तंजावर के नायकों द्वारा संस्थापित और मराठा शासकों द्वारा सतत परिवर्द्धित 'सरस्वती महल लाइब्रेरी' को ईसा की १९वीं सदी के प्रारम्भिक युगों में वहाँ के राजा सर्फोजी ने अत्यधिक सुसमृद्ध कर दिया। इन्हीं के द्वारा काश्मीर, नेपाल, तिब्बत,

केरल, तमिलनाडु आदि प्रदेशों से अनेकों प्राचीन ग्रन्थरत्नों का उद्धार किया गया है।

भारत में इससे पहले भी विभिन्न विद्या केन्द्रों में पाण्डुलिपियों (प्राचीन ग्रन्थों) का परम्परागत अध्ययन-अध्यापन और उसके संरक्षण में कार्य होते रहे हैं। परन्तु वह ज्यादातर पण्डितों तक ही सीमित रहा जिससे व्यापक दृष्टिकोण का अभाव हो गया। इस कारण उसके पूर्वकाल में उन लोगों ने पुरानी पोथियों की खोज और संरक्षण आदि की ओर कोई ध्यान नहीं दिया। सामान्य जन उनके महत्व को जानते नहीं थे। गाँवों में अशिक्षा के कारण उनके बारे में अनेक भ्रान्तियाँ प्रचलित थीं। इन सबके कारण बहुत सी पोथियाँ नष्ट हो गई और अभी भी हो रही हैं। इन सबके बावजूद पिछले दो शताब्दियों में जितने पोथियों (पाण्डुलिपियों) का उद्धार हुआ है वो भी कम नहीं है और उनका महत्व दिनोंदिन अधिक स्पष्ट हो रहा है।

सारे महत्वपूर्ण प्राचीन ग्रन्थों के प्रामाणिक संस्करणों को तैयार करने में यत्र-तत्र समय-समय पर नकल की गयी, उनकी वे विभिन्न पाण्डुलिपियाँ बहुत ही उपयोगी और सहायक होती हैं। विभिन्न प्रतिलिपिकारों की विभिन्न लिखावटों के नमूने तथा कालान्तर में अक्षरों की बनावट आदि में होने वाले परिवर्तनों के प्रभेद उनमें मिलते हैं। महाभारत, रामायण और पुराणों जैसे देशव्यापी महान ग्रन्थों की पाण्डुलिपियाँ देश के विभिन्न भागों में प्रयुक्त होने वाली प्राचीन अथवा मध्यकालीन अलग-अलग लिपियों में मिलती हैं। देशकाल के साथ ही क्षेत्रीय, साम्प्रदायिक अथवा व्यक्तिगत भावनाओं से प्रेरित होकर उनके कथानकों, पाठों आदि में किये गये बदलाव या जोड़े गये प्रक्षेपों से भी उस काल, क्षेत्र, सम्प्रदाय आदि कई छोटी-छोटी बातों पर नया अनपेक्षित प्रकाश पड़ता है।

पिछली शताब्दियों में प्राचीन पाण्डुलिपियों की खोज, संग्रह और अध्ययन का कार्य विशेष गति से चलता रहा है, जिसके फलस्वरूप अनेक अतिमहत्त्वपूर्ण उपलब्धियाँ हुई हैं। महाकवि भास के नाटकों का सही से प्रकाशन करना तथा कौटिल्य के अर्थशास्त्र को सही रूप में प्रस्तुत करना उन्हीं उपलब्धियों में है। भारत में पाण्डुलिपियों के संग्रहण, संरक्षण और अध्ययन की विशेष व्यवस्था की गयी। वृहत्तर भारत में प्राप्त पाण्डुलिपियों से भारतीय संस्कृति, साहित्य और इतिहास पर भी नया प्रभाव व प्रकाश दिखलायी पड़ता है।

पुरानी पाण्डुलिपियों तथा अन्य महत्त्वपूर्ण ऐतिहासिक और पुरातत्त्वीय सामग्री के आधार पर ही भारत का प्राचीन इतिहास सुव्यवस्थित कर लिखा जा

सकता है। जैसे–जैसे प्राच्य सामग्री के आधार पर नई जानकारी मिलती है, उससे अब तक लिखे गये इतिहास में आज भी विद्यमान अन्तरालों को पूरा करना सम्भव होता जा रहा है अनेक बार पाण्डुलिपियों से नवीन जानकारी प्राप्त होती है जिसके द्वारा हमारे समाज, सम्प्रदाय आदि पर सर्वथा नया प्रकाश पड़ता है।

इसी प्रकार पुरानी पाण्डुलिपियों की सहायता से अनेकों संत–साधुओं, कवियों आदि से सम्बन्धित रचनाकाल, जीवनकाल जैसी अनेक समस्याओं का समुचित हल निकाला जा सकता है। साहित्य, संस्कृति और समाज के इतिहासों को भी प्रामाणिक ढंग से क्रमबद्ध किया जा सकता है। यही नहीं साहित्य और इतिहास सम्बन्धी पूर्ववर्ती अनेक भ्रान्तधारणाओं का निराकरण ही संभव नहीं होता है अपितु विषयों का सही प्रामाणिक विवरण को क्रमबद्ध कर सकना भी सुलभ हो जाता है। इन सब कारणों से भी पाण्डुलिपि की प्रासंगिकता बढ़ जाती है।

प्राचीन पाण्डुलिपियों ने संस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंश के ही नहीं हिन्दी साहित्य के इतिहास में अपनी महत्ता सिद्ध करते हुए क्रान्ति ला दी है। अनेक कवियों तथा उनकी रचनाओं का सही काल निर्णय अब संभव हो पाया है जिसकी वजह ये पाण्डुलिपियाँ ही हैं। बाबर द्वारा क्रय की गयी पाण्डुलिपियाँ संस्कृत साहित्य के इतिहास में एक निश्चित सीमारेखा की ओर संकेत करती हैं। और हिन्दी साहित्य के इतिहास का काल विभाजन पर भी पुनर्विचार अनिवार्य हो जाता है। इन सब पाण्डुलिपियों की विशेषता देखकर स्पष्ट है कि इनका हमारे साहित्यिक, सामाजिक आदि जीवन में कितनी महत्ता है। जो हर परिस्थिति, देश, काल में हमारे लिए उपयोगी सिद्ध होती रही हैं और भविष्य में भी उपयोगी रहेंगी।

पाण्डुलिपियों के निरन्तर बढ़ते हुए अनोखे संसार में आगे चलकर क्या–क्या सर्वथा अनपेक्षित गुल खिलेंगे, इसका अनुमान लगाना कदापि संभव नहीं है। भारतीय साहित्य का अध्ययन–अध्यापन देश में ही नहीं विदेशों मों भी निरन्तर बढ़ता जा रहा है। यहाँ के पाण्डुलिपि उत्तम ही नहीं प्रेरणादायक भी माने जाने लगे हैं और पाश्चात्य संस्कृति के मूर्धन्य विचारक तथा विद्वान् भी उसकी ओर अधिकाधिक आकृष्ट होते जा रहे हैं। प्राचीन कालीन भारतीय साहित्य और संस्कृति का जो प्रभाव पूर्वकाल में पाश्चात्य साहित्य, संस्कृति और समाज पर पड़ा था, वह अब अधिकाधिक स्पष्टरूपेण समझा जाने लगा है। और उन समुन्नत प्रगतिशील देशों के कुछ चिन्तनशील विचारक विद्वान् मानव को सर्वनाश से बचाने का उपाय तथा मनुष्यता के सही

कल्याण मार्ग को भारतीय साहित्य में पा लेने का स्वप्न देखते हैं, और उसी आशा से पाण्डुलिपियों के मनोरंजक, स्फूर्तिदायक अज्ञात, अनोखे विस्तृत संसार में निरन्तर विचरण करते रहते हैं, जिससे इन पाण्डुलिपियों का महत्त्व दिनों-दिन बढ़ता जा रहा है। इन्हीं सब कारणों से ये आज भी प्रासंगिक हैं और आगे भी बने रहेंगे।

## सन्दर्भ ग्रन्थ-सूची


१. मेघदूतम् – उत्तरमेघ ४६
२. अभिज्ञानशाकुन्तलम् , अङ्क ३/१९

| | ग्रन्थ | ग्रन्थकार | प्रकाशन |
|---|---|---|---|
| १. | अभिज्ञानशाकुन्तलम् | आचार्य पं. शिवप्रसाद द्विवेदी | भारतीय विद्या प्रकाशन, दिल्ली २०१० |
| २. | मेघदूतम् | श्री तारिणीश झा | रामनारायणलाल एंड कं. कटरा रोड, इलाहाबाद, १९९५ |
| ३. | पाण्डुलिपि संरक्षण | डॉ. महेन्द्र खड़गावत | राष्ट्रिय पाण्डुलिपि मिशन नई दिल्ली २००९ |
| ४. | शोधप्रविधि एवं पाण्डुलिपि विज्ञान | प्रो. डॉ. अभिराज राजेन्द्र मिश्र | अक्षयवट प्रकाशन, बलरामपुर हाउस, इलाहाबाद २००८ |
| ५. | साहित्यानुसन्धाना -वबोधप्रविधिः | आचार्य रहसबिहारी द्विवेदी | शिववाङ्मुनिप्रमेध -प्रकाशनम् , ६१५, ग्रीनसिटी माढोताल, जबलपुर २००८ |




# पाण्डुलिपि अन्वेषण में प्रमुख भारतीय एवं विदेशी विद्वानों का योगदान

मंगल देव त्रिपाठी
शोधच्छात्र

मानव सभ्यता के उदयकाल में मनुष्य ने अपने विचारों और भावों को भाषा द्वारा अभिव्यक्त करने को प्रयास किया, उसी पुरातत्व अतीत में लेखन कला का भी जन्म हुआ। तब सारा ज्ञान श्रुति स्मृति संरक्षित था। उस समय लिपिबद्ध करने के लिए सुविधाजनक वैज्ञानिक साधनों का प्रयोग में लाया गया। मृत्तिका, चर्म, वृक्ष-साल, ताडपत्र और भोजपत्र आदि जो साधन सुलभ थे उन्हीं पर श्रुतजीवी मौखिक ज्ञान को लिपिबद्ध किया जाने लगा।

अंग्रेजों का शासन स्थापित होने के बाद आधुनिक भारत में खोज-कार्य की ओर दृष्टि गई। १७८४ ई. में 'एशियाटिक सोसाइटी' लन्दन द्वारा संस्कृत हस्तलिखित ग्रन्थों की प्रथम सूची प्रकाशित हुई। इसी वर्ष में संस्कृत के मर्मज्ञ विद्वान 'हेनरी टामस कोलब्रुक' ''एशियाटिक सोसाइटी आफ बंगाल'' के सभापति नियुक्त हुए और उनके सत्प्रयत्नों से सहस्रों हस्तलिखित ग्रन्थ एकत्र हुए। 'इंडिया आफिस लाइब्रेरी' लन्दन के वृहद ग्रन्थ-संग्रह को बनाने और उसका सूचीपत्र तैयार करने का कार्य भी उन्हीं के द्वारा आरंभ हुआ, जो कि समय-समय पर अनेक प्रसिद्ध विद्वानों के द्वारा सम्पादित होकर कई भागों में पूरा हुआ।

अंग्रेजी राज में ही पाण्डुलिपियों की खोज एवं संग्रह का कार्य एक आंदोलन के रूप में प्रारम्भ किया गया, जिसमें देशी-विदेशी विद्वानों ने एकजुट होकर काम किया।

जैसे-जैसे भारतवर्ष में नवीन जागरण उत्पन्न हुआ है वैसे-वैसे पुरानी पोथियों के संग्रह करने की और पढ़ने की ओर भी प्रवृत्ति बढ़ती गई है। कश्मीर, नेपाल, तिब्बत, केरल, तमिल आदि प्रदेशों से अनेक ग्रन्थरत्नों का उद्धार हुआ।

शामाशास्त्री जी के प्रयास से कौटिल्य का प्रसिद्ध अर्थशास्त्र पाया जा सका, टी. गणपति शास्त्री ने भास के नाटकों का उद्धार किया, हरप्रसाद शास्त्री के परिश्रम से नेपाल दरबार लाइब्रेरी से अनेक ग्रन्थों का पता चला, मुकुन्दराम शास्त्री ने कश्मीर की ग्रन्थराशि को प्रकाशित करने का प्रयत्न किया, श्रेडर ने वैष्णव संहिताओं के अध्ययन की ओर विद्वन्मण्डली का ध्यान आकृष्ट किया। वुडरफ के प्रयत्नों से तन्त्र ग्रन्थों के अध्ययन को बल मिला और राहुल जी ने तिब्बत से अनेक बहुमूल्य बौद्ध ग्रन्थों का उद्धार किया तथा अनेक परिश्रमी पण्डितों और संस्थाओं ने प्राकृत-अपभ्रंश और वर्तमान देशी भाषाओं के ग्रन्थों की खोज की।

**विदेशी** विद्वान्–१९वीं शताब्दी में डॉ. विल्सन ने कतिपय संस्कृत नाटकों का अनुवाद प्रकाशित किया। तत्पश्चात् पाश्चात्य विद्वानों में इस बात की प्रतिस्पर्धा हो गई कि कौन किस ग्रन्थ के प्रकाशन का यशोभागी बन जाए।

सन् १८६५ में सबसे पहले 'फेड्रिक हाल' को हस्तलिखित प्रति उपलब्ध हुई, जिसमें 'नाट्यशास्त्र' के कुछ अध्याय थे। उन्होंने अपने 'दशरूपक' के संस्करण में उन अध्यायों को परिशिष्ट के रूप में प्रकाशित किया तत्पश्चात् 'नाट्यशास्त्र' की खोज और उसके खण्डशः प्रकाशन की धूम मच गई। विशेष रूप से जर्मनी और फ्रांस के विद्वानों ने 'नाट्यशास्त्र' के अलग-अलग अध्यायों के कई संस्करण निकाले। प्रो. सिल्वा लेवी ने इस पर अपना विवेचन प्रकाशित किया।

सन् १८९२ में फ्रांसिसी दल के मुखिया 'ड्यूटूल डिरिन्स' ने खेतान गोशृंग बिहार में स्थित प्राकृत धम्मपद पाण्डुलिपि का पता लगाया तथा इन्होंने ही खरोष्ठी धम्मपद पाण्डुलिपि का उद्धार किया।

जर्मनी विद्वान् डॉ. कक् ने तुरफान् में स्थित मिंगाई की एक गुफा में से कुछ बौद्ध नाटकों की प्रतियाँ प्राप्त की। इन्हीं के साथ वार्तस्, ग्रुनवेडल आदि विद्वानों ने कई हस्तलिखित पाण्डुलिपियों की खोज की।

सर ए. स्टाइन ने सर्वप्रथम सन् १९३१ में 'गिलगित पाण्डुलिपि' प्राप्त होने की घोषणा की तत्पश्चात् सन् १९३९ में प्रो. डी.एम. भट्टाचार्य एवं विद्यावारिधि शिवनाथ शर्मा के सहयोग से डॉ. एन.ए. दल ने इसका सम्पादन किया।

पीटर पीटरसन (१८४७-१८९९) ने भारत में नौ वर्षों तक कार्य करते हुए बम्बई प्रेसीडेन्सी और सर्कल के उत्तरी भाग में संस्कृत पाण्डुलिपियों की खोज प्रारम्भ की। इन्होंने बाम्बे संस्कृत सीरीज में जी० भण्डारकर के साथ संयुक्त रूप से

कार्य किया तथा दुर्गाप्रसाद के साथ मिलकर कादंबरी, सारंगधरपद्धति और सुभाषितावली आदि ग्रन्थों को सम्पादित किया।

इसी प्रकार अन्य विदेशी विद्वान् यथा-फर्ग्युसन, आफ्रेच, कार्न, जी मैकार्टने, कैप्टन एस.एच. ग्राफडे, पेट्रोवस्की, रेवरेड एफ. वेबर, जेम्स डी. एलुसिस, एच.आई. पालेमैन, एलेक्जेन्डर कोर्सी, जी. बुह्लर, ए.सी. वर्नेल आदि विभिन्न विद्वानों ने अथक परिश्रम करके पाण्डुलिपियों की खोज की तथा उनका प्रकाशन भी किया।

भारतीय विद्वानों की पाण्डुलिपि अन्वेषण कार्य में अत्यन्त महत्वपूर्ण उपादेयता थी। हमारे भारत के अनेकानेक विद्वानों ने अथक परिश्रम करते हुए हजारों पाण्डुलिपियों का उद्धार किया। कुछ प्रमुख विद्वानों का वर्णन इस प्रकार है-

भास को साहित्य-जगत् में पुनः-प्रतिष्ठित करने का श्रेय महामहोपाध्याय पं. टी. गणपति शास्त्री को है जिन्होंने सन् १९१२ ई. में अनन्तशयन ग्रन्थमाला (त्रिवेन्द्रम्) से भास द्वारा रचित स्वप्नवासवदत्तम् आदि १३ नाटकों का अत्यन्त प्रामाणिक प्रकाशन करवाया।

रुद्रपत्तन शामाशास्त्री (१८६०-१९४४) ने ओरिएण्टल रिसर्च इंस्टीट्यूट मैसूर में लाइब्रेरियन के पद पर प्रतिष्ठित रहते हुए यहीं पर रखे गये हजारों संस्कृत ताड पत्र पाण्डुलिपियों की सूची तैयार की। इन्हीं पाण्डुलिपियों के मध्य में विद्यमान कौटिल्य के अर्थशास्त्र का पता लगाया तथा तत्पश्चात् १९०९ में इन्होंने अर्थशास्त्र राजनीति विषयक ग्रन्थ पर अन्य विद्वानों का ध्यान गया तथा इसके अन्य भागों की भी खोज की गयी। आर० शामाशास्त्री ने अपना सम्पूर्ण जीवन इन पाण्डुलिपियों के खोज में समर्पित कर उनका संरक्षण एवं प्रकाशन किया।

वेंकटरमण राघवन-वी राघवन संस्कृत के विद्वान एवं संगीत वैज्ञानिक थे उन्होंने सन् १९६३ में संगीतशास्त्र का प्रसिद्ध ग्रन्थ भोज के शृंगारप्रकाश को सम्पादित एवं अनूदित किया और संसार में विद्यमान संगीतशास्त्र विषयक ग्रन्थ को उद्धृत कर एक नया मार्ग प्रदर्शित किया। इनका विशिष्ट योगदान 'न्यू कैटालॉगस कैटालॉगरम्' के निर्माण में रहा है।

हरप्रसाद शास्त्री-इन्हें हरप्रसाद भट्टाचार्य के नाम से भी जाना जाता है। ये चर्यापद की खोज के लिए प्रसिद्ध हैं जो बंगला साहित्य का प्राचीन उदाहरण है। हरप्रसाद जी एशियाटिक सोसाइटी के अध्यक्ष के पद पर विद्यमान रहते हुए अनेक पाण्डुलिपियों का संकलन कर उनको व्यवस्थित किया।

के.वी. वेंकटेश्वर शर्मा– के.वी. वेंकटेश्वर शर्मा एक भारतीय इतिहासकार एवं वैज्ञानिक थे। ये 'विश्वेश्वरानन्द इन्डोलॉजिकल अनुसंधान सीरीज' के सम्पादक थे। इन्होंने गणित विषयक अत्यन्त महत्वपूर्ण ग्रन्थ आर्यभट्ट प्रणीत 'आर्यभट्टीय' ग्रन्थ को प्रकाशित किया।

अड्यार पुस्तकालय एवं अनुसंधान केन्द्र चेन्नई के प्रो. कुञ्जुण्णि राजा ने अनेक पाण्डुलिपियों का अन्वेषण कर 'न्यू कैटॉलॉगस कैटॉलॉगरम् vol-3-5 (एसोसिएट आडिटर) vol-6-12 (मुख्य सम्पादक) का सम्पादन किया।

इसी प्रकार अन्य भारतीय विद्वान् जैसे–आर.जी. भण्डारकर, पण्डित वी. कृष्णमाचार्य, के माधव कृष्ण शर्मा, एच. जी. नरहरि, विष्णु काथवाडे, राघवन नैय्यर, एच. डी. वलंकार, राजवेन्द्रलाल मित्र, जी. वी. देवस्थली, एस. के. वेल्वल्कर, एच. डी. शर्मा, एच. आर. कपाडिया आदि विद्वानों ने अपने प्रतिभा के बल से प्राचीन मनीषियों द्वारा अथक प्रयास करके निर्मित किया गया इन महत्वपूर्ण विद्यानिधियों को जन–जन के निकट पहुँचाने में योगदान किया।

आज भी भारत तथा विदेशों में अनेक अनुसंधान केन्द्रों के माध्यम से अभियान चलाकर खोज की प्रक्रिया चलाई जा रही है। इन सब कार्यों में सर्वोत्तम कार्य इलाहाबाद में स्थित गंगानाथ झा परिसर के विद्वानों द्वारा अनेकानेक पाण्डुलिपियों का प्रकाशन कर प्राचीन ग्रन्थों में विद्यमान ज्ञाननिधियों को एक नई दिशा प्रदान की जा रही है।



# अनुसन्धान की नवीन अवधारणा एवं नवाचार

सन्तोष कुमार
शोधछात्र

नित्याः शब्दार्थसम्बन्धास्तत्राम्नाता महर्षिभिः।
सूत्राणां सानुतन्त्राणां भाष्याणां च प्रणेतृभिः।।[1]

ग्रन्थ विशेष का स्वरूप स्पष्ट करने के साथ-साथ अपने मत को स्थापित करने के लिए आचार्य सूत्र, भाष्य (चूर्णि), वृत्ति, विवृत्ति, व्याख्या समालोचना, टीका, टिप्पणी, फक्किका आदि का प्राचीन समय में लेखन करते थे। जिसमें विभिन्न आचार्यों अथवा परम्पराओं में स्वीकृत मत मतान्तरों का सम्यक् आलोचना प्रत्यालोचना के साथ सिद्धान्त पक्ष को रखते थे। परन्तु वर्तमान समय में विशेष भाग अथवा पक्ष पर गहन चिन्तन द्वारा किये गये नवीन तथ्यों का रहस्योद्घाटन, प्राचीन मत को सरल सहज शैली में विवेचित कार्य अथवा पूर्वस्थापित सिद्धान्तों का पुनर्मूल्याङ्कन करना और वर्तमान समाज में उपयोगिकता हेतु बनाना अनुसन्धान कहलाता है। अतः इसी पद्धति को पाश्चात्य अनुसन्धाता एक विशिष्ट Research शब्द से व्यवहार करते हैं। और भारतीय परम्परा में अनुसन्धान, अन्वेषण, शोध, गवेषणा[2], विचार[3], आदि विभिन्न शब्दावली से अलंकृत करते हैं।

गवेषणा च शोधश्चानुसन्धानञ्च संस्कृते।
आङ्ग्लवाचिरिसर्चेति शब्दश्चास्मै प्रयुज्यते ।।[4]

अन्वेषण शब्द इष् धातु से अनु उपसर्गपूर्वक ल्युट् प्रत्यय के योग से निष्पन्न होता है। इसका अर्थ है खोजना या आविष्कार करना। अन्वेषण शब्द में नूतन वैज्ञानिक खोज या आविष्कार का आशय निहित है।

गवेषणा शब्द गो इष् णिच् युच् टाप् वैदिककालीन अर्थ गाय की इच्छा या खोज था। परन्तु कालान्तर में यह अपना विशिष्ट (गाय की खोज) अर्थ छोड़कर सामान्यार्थ प्रयत्नपूर्वक खोजने अर्थ में गौण हो गया। अमरकोष में भी प्रयत्नपूर्वक खोजने अर्थ में अन्वेषण और गवेषणा[5] शब्द प्रयुक्त हुए हैं।

अनुसन्धान शब्द अनु सम् उपसर्गपूर्वक धा धातु से ल्युट् प्रत्यय के योग से रखना, स्थिर करना, स्थापित करना आदि अर्थों में सिद्ध होता है। जिसका शाब्दिक अर्थ है ध्यान को निर्धारित विषय पर केन्द्रित करना या स्थिर करना या चिन्तन पूर्वक नयी स्थापना करना इसका निहितार्थ है।

शोध शब्द शुध धातु से घञ् प्रत्यय के योग से सुधारना, शंकाओं का निराकरण करना, शुद्ध करना अर्थ में निष्पन्न होता है। "सम्पृष्टं शोधितं समे[६]", "निर्णिक्तं शोधितं मृष्टं निःशोध्यमनवस्करम्[७]" अमरकोष में दोनों ही जगह शुध धातु से क्त प्रत्यय से निष्पन्न शोधित शब्द मेहनत से परिष्कृत किये गये अर्थ में प्रयुक्त होता है।

अनुसन्धान शब्द को अंग्रेजी में Research जो Re= पुनः-पुनः, Search= खोजना अर्थात् किसी विषय के बारे में गहराई पूर्वक चिन्तन करना होता है। जिसे पाश्चात्य अनुसन्धाता व भारतीय अनुसन्धाताओं ने निम्नलिखित रूप से परिभाषित किया है। जिनमें अभिराज राजेन्द्र मिश्र प्रणीत 'शोधप्रविधि एवं पाण्डुलिपि विज्ञान' तथा सत्यनारायण आचार्य प्रणीत 'शोध प्रविधि' में कुछ परिभाषाओं का संकलन किया गया है। जिनका तुलनात्मक अध्ययन पूर्वक विश्लेषण करके भारतीय वाङ्मय के लिए उपयुक्त परिभाषा पर विचार कर रहा हूँ।

किसी भी ज्ञान की शाखा में नवीन तथ्यों की खोज के लिए सावधानी पूर्वक किये गये अन्वेषण या जाँच पड़ताल को अनुसन्धान की संज्ञा दी जाती है[८]।

**एडवांस्ड लर्नर डिक्सनरी ऑफ करेण्ट इंगलिश।**

तथ्यों या सिद्धान्तों की खोज के लिये, सावधानीपूर्वक किया गया एक अन्वेषण अथवा किसी विषय में की गयी निरन्तर सावधानीपूर्वक जाँच अथवा अन्वेषण अनुसन्धान कहलाता है[९]।

**दी न्यू सेन्चुरी डिक्शनरी**

अनुसन्धान वह है जो अवलोकित तथ्यों का सम्भावित वर्गीकरण, सामान्यीकरण और सत्यापन करते हुए, पर्याप्त रूप से वस्तु विषयक और व्यवस्थित हो[१०]।

**लुण्डबर्ग**

अनुसन्धान वस्तुओं, प्रत्ययों और संकेतों आदि को कुशलतापूर्वक व्यवस्थित करता है जिसका उद्देश्य सामान्यीकरण द्वारा विज्ञान का विकास, परिमार्जन अथवा सत्यापन होता है, चाहे वह ज्ञान व्यवहार में हो अथवा कला में[११]।

**इन्साइक्लोपीडिया ऑफ सोशल साइन्सेज**

अनुसन्धान की परिभाषा, ज्ञान की खोज में प्रमाणीकृत कार्य रीतियों के

प्रयोग के रूप में की जा सकती है[१२]।

**सोशल रिसर्च वर्क : ए डिकेड ऑफ रिअप्राइजल ऑफ सोशल सर्विसेज** (अरेनोस्ट ग्रीनवुड)

रिसर्च समीक्षात्मक तथा सर्वाङ्गीण पर्यालोचन अथवा परीक्षण को कहते हैं, जिसका लक्ष्य नये तथ्यों की खोज, उनका सही आख्यान तथा स्थापित निष्कर्षों, सिद्धान्तों और नियमों का पुनर्मूल्याङ्कन है[१३]।

**वैव्सटर्स डिक्शनरी**

नवीन ज्ञान का आविष्कार, उसका उन्नयन, पुनः परीक्षण। यह एक ऐसी शैक्षिक धारा है जो युग के अनुकूल उद्देश्य प्राप्त कराने के लिए लगातार सत्य के अन्वेषण में प्रवाहमान है[१४]।

**जे. फ्रांसिस रामेल**

प्रयत्नपूर्वक अन्वेषण, खोजना अथवा परीक्षण के द्वारा जिस किसी सत्य सिद्धान्त का आविष्कार होता है, उसे अनुसन्धान कहते हैं[१५]।

**क्लिफ फोर्ड वुडी**

पूर्वोक्त परिभाषायें पाश्चात्य एवं भारतीय विचारकों द्वारा दी गयी हैं, जो वर्तमान वैज्ञानिक पद्धति को ध्यान में रखकर की गयी है। जिनमें नये आविष्कार को महत्त्वपूर्ण माना है। अतः इनकी एक सीमा है। गवेषणा पूर्वक नवीन खोज। अनुसन्धान केवल नवीन तथ्यों के अन्वेषण तक ही सीमित कर दिया है। परन्तु भारतीय वाङ्मय के सन्दर्भ में यह परिभाषा उपयुक्त नहीं है। क्योंकि परिभाषा में यह क्षमता होनी चाहिए कि वह परिभाषित पदार्थ के स्वरूप और लक्ष्य को स्पष्ट करे ही, साथ ही उस पदार्थ को अन्य पदार्थों से पृथक् भी करे। यह कार्य उपर्युक्त परिभाषाओं से नहीं हो पा रहा है। इन परिभाषाओं में इतना संशोधन आवश्यक प्रतीत होता है कि मौलिक सिद्धान्तों को अन्वेषण पूर्वक वर्तमान आलोक में समीक्षा अर्थात् खण्डन-मण्डन करना।

भारतीय वाङ्मयी विचारधारा में कुछ नया नहीं है, हाँ इतना अवश्य है कि तथ्यों, सिद्धान्तों अथवा विषय को नया कलेवर अवश्य प्रदान कर सकते हैं क्योंकि जयन्त भट्ट न्यायमञ्जरी में कहते हैं कि सृष्टि के आरम्भ में ही वेद की तरह चतुर्दश विद्याएँ भी प्रवृत्तिशील रही हैं, सदा से अविच्छिन्नरूप से आ रही हैं अनादि हैं। और काल को ध्यान में रखकर प्रत्येक विद्या में परिवर्तन किये गये हैं। जिनका यदि स्थान वेद हैं फिर भी उनके लिए आदि कहीं से नहीं कहा गया है। क्योंकि कोई कह नहीं सकता कि सम्पूर्ण शास्त्र का प्रारम्भ यहाँ से हुआ है। यथा वेदों का अपौरुषेय

अनादित्व स्वयमेव सिद्ध है। कोई नहीं कहता कि वेद कब से हैं? इनका कर्ता कौन है? उसी प्रकार व्याकरण योग न्याय आदि भी हैं। फिर पाणिनि पतञ्जलि कणाद यास्क जैमिनि आदि को कर्ता क्यों कहते हैं? तब कहा कि इनका महत्त्व है संक्षेपविस्तरविवक्षया[१६] अर्थात् परम्परा से कभी शास्त्र का संक्षेप करते हैं कभी विस्तार करते हैं।

गौतम, कणाद, पाणिनि तथा पिङ्गल आदि के द्वारा मूल का विस्तार हुआ था, इसी दृष्टि से तत्तत् आचार्यों में शास्त्र कर्तृत्त्व रहता है। वस्तुतः इसी दृष्टि से इनका महत्व है। इसी को हम लोग परम्परा कहते हैं। परात्पर पूर्व से पर पूर्व से पर क्रम चलता रहता है। हमारी यह परम्परा अनादि है। लक्ष श्लोकात्मक व्याडि का संग्रह, पाणिनि अष्टाध्यायी इत्यादि ग्रन्थों का अचानक आविर्भाव नहीं हो सकता, इनके पीछे कोई न कोई परम्परा रही होगी। इसी तथ्य को ध्यान में रखकर भर्तृहरि ने कहा है–

ऋषीणामपि यज्ज्ञानं तदप्यागमपूर्वकः।[१७]

तथा भवभूति ने उत्तररामचरित में कहा है ऋषियों की वाणी का अनुधावन अर्थ करता है।

लौकिकानां हि साधूनामर्थं वागनुवर्तते।
ऋषीणां पुनराद्यानां वाचमर्थोनुधावति।।

ऋषयोः मन्त्रद्रष्टारः को ध्यान में रखकर जयन्तभट्ट ने न्यायमञ्जरी में कहा है–

साक्षाद् –कृत् –धर्माणः ऋषयो बभूवुस्तेऽपरेभ्योऽसाक्षात्कृतधर्मस्य उपदेशेन मन्त्रान् सम्प्रादुः उपदेशायग्लायन्तोऽपरे विल्मग्रहणायेमं ग्रन्थं समाम्नासिषुर्वेदंच वेदाङ्गानि च।"बिल्मं भिल्मं भासनं वा" इति तस्य वेदो महर्षिभिः, एकोऽप्यनेकवर्मेव।[१८]

जयन्तभट्ट ने भी कहा है–

नान्यतो वेदविद्भ्राश्च सूत्रवृत्तिक्रियेष्यते।[१९]

अर्थात् वेद विज्ञ से भिन्न व्यक्ति के लिए सूत्र, वृत्ति अर्थात् व्याख्या अपेक्षित है, वेद विदित के लिए नहीं। अर्थात् वेद के यथार्थ स्वरूप को समझ पाना कठिन होता गया जबकि ऋषि मन्त्रद्रष्टा थे। इसलिए निश्चितमति यथार्थनिश्चेता महर्षियों ने मन्त्रों का सूक्ष्म दर्शन करके तत्तद् शास्त्रों का प्रणयन किया। अर्थात् उन्होंने तत्तद् ज्ञान का साक्षात्कार करके तत्तद्–दर्शन, तत्तद्–वेदाङ्ग, नाट्यशास्त्र आदि का उपदेश किया।[२०]

ये सारी परम्परायें हैं। हमारी यह परम्परा अनादि है। इसलिए इसका महत्त्व है। किसी व्यक्ति के ज्ञान में हम कह सकते हैं यह दोष है। परन्तु जो परम्परा अनादि काल से चली आ रही है। उसमें दोष दृष्टि हो ही नहीं सकती। उसी परम्परा को इन आचार्यों ने ऋषियों ने कुछ न कुछ परिष्कृत किया है। क्योंकि शब्द के प्रामाण्य में आप्त ही प्रमाण हैं। न्यायमञ्जरी में जयन्तभट्ट कहते हैं-

शब्दस्य हि समयोपकृतस्य बोधकमात्रं स्वाधीनमर्थतथात्वेतरत्वपरिनिश्चये तु पुरुषमुखप्रेक्षित्वमस्यापरिहार्यम् । तस्मादाप्तोक्तत्वादेव शब्दः प्रमाणीभवति नान्यथेति।[२१]

अर्थात् शब्द का स्वाधीन कार्य केवल इतना ही है कि वह वाच्य-वाचकभावात्मक शक्ति के ज्ञान की सहायता से अपने अर्थ का बोध करा देता है। किन्तु उसके द्वारा प्रतिपादित अर्थ वैसा है या नहीं? वह सही है या यह सही-यह निश्चय वह नहीं कर सकता है। उस निश्चय के लिए तो उसे वक्ता का ही मुँह देखना पड़ता है। वह उसके लिए अपरिहार्य होता है। इसलिए शब्द प्रमाण तो तभी होता है जब कि वह आप्तव्यक्ति के द्वारा कथित होता है अन्यथा नहीं। इसलिए ज्ञान में दोष दृष्टि नहीं होती है। इसी को भर्तृहरि कहते हैं-

एकत्त्विनाम द्वैतिनाम च प्रवादाः बहुधा मताः।[२२]
एकोऽयं शक्तिभेदेन-भावात्मा प्रविभज्यते।
बुद्धिवृत्यनुसारेण बहुधा ज्ञानवादिभिः।।(वा.प.)
तमेवाश्रित्य लिङ्गेभ्यो वेदविद्भिः प्रकल्पिताः।[२३]

वेद का आश्रय लेकर ही समस्त विद्यायें प्रवृत्त हैं। चाहे एकत्ववाद हो अथवा द्वैतवाद हो। व्याकरण का अनादित्व भी वेद में दिखाई पड़ता है, और प्रतिशाख्य ग्रन्थों में विशदविवेचन को ही महर्षि पाणिनि ने लौकिकव्याकरण का रूप देकर लौकिकोपयोगी बनाया है। जिस प्रकार महर्षियों ने नवीन खोज न करके तथ्यों को तात्कालिक सामाजिक स्थिति के अनुसार शास्त्रों की नये रूप में व्याख्या की। अतः भारतीय वाङ्मय में नवीन तथ्यों का रहस्योद्घाटन होता है। न कि नवीन तथ्यों की खोज।

भारत में अनुसन्धान के क्षेत्र में डॉ. अभिराज राजेन्द्र मिश्र और सत्यनारायणाचार्य का नाम अन्यतम है। उनके अनुसार अनुसन्धान की परिभाषाएँ इस प्रकार हैं-

आधुनिक सन्दर्भ में शोध का अर्थ है- नवीनतथ्यों की खोज अथवा प्राप्त तथ्यों की नये आलोक में समीक्षा, उसका खण्डन-मण्डन। इसलिए आधुनिक शोध

को परीक्षण (Examination) अथवा मूल्यांकन (Assessment) भी कहते हैं।[२४]

**अभिराज राजेन्द्र मिश्र**

अनुपलब्ध नूतन तथ्यों का आविष्कार, उपलब्ध तथ्यों का पुनर्मूल्याङ्कन और युगानुकूल उस ज्ञान की मौलिकता प्रदर्शित करना ही अनुसन्धान कहलाता है।[२५]

**सत्यनारायण आचार्य**

पथम पक्ष नवीनखोज का पूर्व में विश्लेषण किया जा चुका है, दूसरे पक्ष के विषय में शास्त्रों का संरक्षण के लिए उनके खण्डन-मण्डन परक टीका, टिप्पणी, भाष्य, फक्किका, विवरण, व्याख्या का क्रम आचार्यगण परम्परा के अनुसार करते आ रहे हैं, परन्तु वर्तमान समय में सामाजिक प्राणी की बुद्धि में शैथिल्य होने से खण्डन-मण्डन, व्याख्या की परम्परा भी अब संस्कृत के छात्रों के लिए भी दुःसाध्य बनती जा रही है। अतः प्राचीन विद्याओं का संरक्षण करने के लिए कुछ नवीन पद्धतियों का विकास आवश्यक है। जैसे संगणक के द्वारा प्रोजेक्ट विधि, प्रयोगात्मक विधि, वर्तमान में प्रचलित विषयों (Science, mathematics, social science, ethics, economics, geography, history) में संस्कृत की उपयोगिता आदि। अतः उपलब्ध तथ्यों के मूल्याङ्कन से शास्त्र संरक्षण तो हो सकता है, परन्तु भविष्य में इसी स्थिति में रहने पर अध्ययन करने वाले छात्रों का अभाव हो जायेगा। और तत्तद् परम्परागत विषय के आचार्यगण भी अब धीमे-धीमे समापन की श्रेणी में जा रहे हैं। मूल रूप से शास्त्रों का संरक्षण अध्ययन-अध्यापन से होता है। जिसे रूचिकर बनाने के लिए अब अनुसन्धान के क्षेत्र में आमूलचूल परिवर्तन करने की आवश्यकता है। जिससे सामाजिक स्थिति बदले और लोगों का रुझान संस्कृत अध्ययन की ओर अग्रसर हो।

उपर्युक्त परिभाषाओं से भी भारतीय वाङ्मय को अनुसन्धान के माध्यम से किस प्रकार पुनर्स्थापित किया जाये। इस कार्य की ओर स्पष्ट संकेत नहीं होता। परन्तु कुछ अवश्य कहा है यथा नये आलोक में समीक्षा और युगानुकूल उस ज्ञान की मौलिकता प्रदर्शन करना। अर्थात् तथ्यों को नवीन स्वरूप प्रदान कर नये तरीके से सन्दर्भित करना। यथा नागेशभट्ट ने व्याकरणशास्त्र में नैयायिक शैली को अपनाकर नई परिपाटी का सृजन किया। श्रीहर्ष ने अद्वैतवेदान्त में, गङ्गेशोपाध्याय ने न्याय में नव्यन्याय, वैदिक ज्ञान के स्थान पर पुराण, रामचरितमानस[२६] आदि ने ले लिया। इन आचार्यों ने समयानुकूल परिवर्तन करके उन्हीं पूर्वोक्त तथ्यों को नवीन स्वरूप प्रदान किया। कुछ नवीन तथ्यों को स्वीकार भी किया। और शास्त्रों की उस समय के अनुकूल मौलिकता प्रदर्शित की। शास्त्र को पुनरुज्जीवित किया। ठीक उसी प्रकार

प्राचीन लोगों की पङ्क्ति व्याख्या से अलग हटकर शास्त्र को नवीन परिपाटी प्रदान करने की आवश्यकता है।

अत: पाश्चात्य अनुसन्धान कर्त्ताओं द्वारा दी गयी परिभाषाओं को ही भारतीय ज्ञान पर लागू किया गया है परन्तु भारतीय ज्ञान वैदिक वाङ्मय से जुड़ा हुआ है। अत: पूर्वोक्त परिभाषाएं यहाँ पूरी तरह से लागू नहीं हो सकती हैं। जिनमें दो पहले नवीन तथ्यों की खोज और प्राप्त तथ्यों की नये आलोक में समीक्षा पर विचार किया गया है। परन्तु भारतीय वाङ्मय के सन्दर्भ में तीसरा पहलू भी है वह है प्राचीन तथ्यों को वर्तमान सन्दर्भ में स्थापित करना है। क्योंकि शास्त्र संरक्षण के लिए वर्तमान में इसकी विशेष रूप से आवश्यकता है, जो पूर्वोक्त विश्लेषण से सामने आती है। इसमें अनुसन्धान की तीन पद्धतियाँ प्रमुख रूप से हो सकती हैं, जिसमें पूर्वोक्त दो पद्धतियों को कुछ परिवर्तन के साथ स्वीकार किया है और तीसरा पहलू जो वर्तमान में प्रासंगिक है उसको ध्यान में रखकर दिया गया है। वह इस प्रकार है-

१. नवीन तथ्यों को उद्घाटित करना

२. कठिन से कठिन विषय को सहज व सरल शैली में प्रतिपादित करना अथवा पूर्वोक्त स्थापित सिद्धान्तों का पुनर्मूल्याङ्कन करना।

३. प्रस्तुत विषय को वर्तमान समय में प्रतिपादित करना या वर्तमान में उसकी प्रासंगिकता या वर्तमान में उसकी उपयोगिता सिद्ध करना या वर्तमान में उपयोग हेतु प्रतिपादित करना अथवा नवाचार।

अर्थात् अनुसन्धान में तीन घटक बिन्दु हैं जिनको केन्द्रित करके अनुसन्धान किये जाने चाहिए। तीसरा पहलू सबसे महत्वपूर्ण है, जो वर्तमान समय में भारतीय वाङ्मय को पुन: स्थापित करने के लिए आवश्यक है। इसी को केन्द्रित करके अनुसन्धान कराने से निश्चित रूप से संस्कृत को पुन: समाज में व्यापक रूप से स्थापित किया जा सकता है। वर्तमान में उपयोग हेतु स्थापित करने को ही एक शब्द में नवाचार कह सकते हैं। अत: संस्कृत अनुसन्धान में क्या-क्या नवीन हो रहा है अथवा क्या नवीन हो सकता है इस पर विचार करना आवश्यक है। वह इस प्रकार है-

**नवाचार-**

१. दृष्टिकोण एवं मार्गदर्शिका संस्कृत के विकास हेतु दश वर्ष की प्रस्तावित योजना[७], भारत सरकार के मानव संसाधन विकास मन्त्रालय द्वारा संस्कृत के लिए महत्त्वपूर्ण कदम उठाया है। जिसमें अनुसन्धान से सम्बन्धित विभिन्न पहलुओं पर विचार किया गया है। जिसके अध्यक्ष राष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठ के कुलपति श्री एन.गोपाला स्वामी हैं। जिसमें १२ सदस्य हैं और राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थान के माननीयकुलपति

प्रो. पी.एन.शास्त्री महोदय भी सदस्य के रूप में हैं। इस समिति को तीन महीने के अन्दर रिपोर्ट मन्त्रालय को सुपुर्द करनी है।

१. Physics, chemistory and math, इत्यादि विषयों में संस्कृत को एकीकृत की प्रक्रिया को स्थान दिया है।

२. जिसमें संस्कृत के उत्थान हेतु १८ पहलुओं[२८] को रखा गया है। जो निम्न प्रकार हैं–

३. एक अन्तर्राष्ट्रीय स्तर की संस्था जिसमें नवीन संस्कृत के विकास और नवाचार से सम्बन्धित विचार विमर्श किया जा सके।

४. उसी संस्था में आधुनिक जीवन पद्धति अथवा टेक्नोलॉजी से सम्बन्धित जितने भी नवीन शब्द प्रयोग में आते हैं उनके लिए आक्सफोर्ड डिक्शनरी की तरह एक संस्कृत कोष होना चाहिए। जिसमें नवीन शब्दों को जोड़ा जाय।

५. उसी संस्था में संस्कृत के वेबसाइट पर संस्कृत के समस्त ग्रन्थ आनलाइन उपलब्ध होने चाहिए तथा संस्कृत से सम्बन्धित शोधकार्य अथवा जिस किसी भी प्रकार की पुस्तक हो वह ऑनलाइन उपलब्ध होनी चाहिए। क्योंकि वर्तमान में सभी का शोधग्रन्थ टंकण तो होता ही है। अतः उसका पी.डी.एफ. फाइल अपलोड से आगामी छात्र उससे आगे शोध करेगा। जिससे उन्हीं शोधविषयों का पिष्ट–पेषण नहीं होगा।

६. संस्कृत भाषा से सम्बन्धित जितने भी apps बनाये जा रहे हैं उन्हें सर्वसुलभ व सरल पद्धति से उपयोग हो सके ऐसा करना चाहिए।

७. दूरस्थशिक्षा के माध्यम से आज सभी पाठ्यक्रम पढ़ाये जा रहे हैं। परन्तु अनुसन्धान नहीं हो रहे हैं। अतः इस क्षेत्र में भी अनुसन्धान की सम्भावनायें विद्यमान हैं।

८. अनुसन्धान वर्तमान में प्रयोगात्मक विधि (practicle based) पर आधारित होने चाहिए। अथवा project विधि पर आधारित होने चाहिए।

निष्कर्ष– वेद की तरह चतुर्दश विद्यायें भी अनादि थीं। जिनमें मन्त्रदृष्टा ऋषियों के द्वारा सूत्रग्रन्थों का प्रणयन एवं विशेष काल में हुआ है तथा उनमें भाष्यलेखन का भी एक विशेष काल रहा है। साथ ही उसके बाद का काल टीका ग्रन्थों के लिए चल रहा है जो आज तक जीवित है। जो वर्तमान में कुछ धूल–धूसरित होता हुआ दिखाई पड़ रहा है। अतः वर्तमान में कुछ आमूलचूल परिवर्तन करने की आवश्यकता है। यथा महर्षियों ने वैदिक ज्ञान को संरक्षित करने के लिए सूत्रग्रन्थ, भाष्यग्रन्थ, टीकाग्रन्थों का प्रणयन किया ठीक उसी प्रकार वर्तमान को ध्यान में

रखकर कुछ विशेष करने की आवश्यकता है, क्योंकि मानव की स्वाभाविक प्रवृत्ति प्रयोजन विशिष्ट होने से वर्तमान समय में शोधप्रबन्ध व निबन्धात्मक ग्रन्थों का प्रणयन किया जा रहा है। अनुसन्धात्मक ग्रन्थों को वर्तमान में उपयोग हेतु स्थापित हों। साथ ही तकनीकी को भी भारतीय विद्याओं में संगृहीत करें। जिससे अपने वाङ्मय को पुनः समाज में स्थापित किया जा सके। कुछ इसी प्रकार के परिवर्तन की प्रत्येक विद्या में आवश्यकता है।

अनादिमव्यवच्छिन्नां श्रुतिमाहुरकर्तृकाम् ।
शिष्टैर्निबध्यमाना तु न व्यवच्छिद्यते।। [२९]
शब्दस्य परिणामोऽयमित्याम्नायविदोविदुः।
छन्दोभ्य एव प्रथमेतद् विश्वं व्यवर्तत।।[३०]

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. वाक्य पदीयम् ब्रह्मकाण्डम् १-२३

२. दुर्गशोधनम् अनुसन्धातव्यम् - हितोपदेश-३ शोध अनुसन्धान का एक स्थान पर प्रयोग

३. यस्तर्केणानुसन्धत्ते स धर्मं वेद नेतरः- मनुस्मृति १२/१०६ विचारयति अर्थ में

४. साहित्यानुसन्धानावबोधप्रविधिः पृ. ४ प्रकाशक-शिववाङ्मुनि-प्रमेधाप्रकाशनम् जबलपुर

५. पर्येपणा परीष्टिश्चान्वेषणा च गवेषणा रामाश्रमीसुधाधराव्याख्यासमन्वित अमरकोष पृ. ४२३ प्रकाशक-चौखम्भाविद्याभवन वाराणसी

६. अमरकोष रामाश्रमीसुधाधराद्वयव्याख्यासमन्वितः पृ. ५२१ प्रकाशक-चौखम्भाविद्याभवन वाराणसी

७. अमरकोष रामाश्रमीसुधाधराद्वयव्याख्यासमन्वितः पृ. ६०४ प्रकाशक-चौखम्भाविद्याभवन वाराणसी

८. शोधप्रविधि एवं पाण्डुलिपि विज्ञान पृ. १६

९. शोधप्रविधि एवं पाण्डुलिपि विज्ञान पृ. १६

१०. शोधप्रविधि एवं पाण्डुलिपि विज्ञान पृ. १६

११. शोधप्रविधि एवं पाण्डुलिपि विज्ञान पृ. १६

१२. शोधप्रविधि एवं पाण्डुलिपि विज्ञान पृ. १६

१३. "Research is a critical and exhaustive investi-

gation or examination havingfor its aim the discovery of new facts and their correct interpretation, the revision of accepted conclusions, theories and low" शोधप्रविधि–हरिश्चन्द्र वर्म पृ. ५, प्रकाशक–हरियाण साहित्य अकादमी पञ्चकूला

१४. ज्ञानस्याविस्करणम् , उन्नयनम् , पुनः परीक्षणं च। इयं काचित् शैक्षिकी धारा या खलु शताधिकवर्षेभ्यः सततं युगानुकूलमुद्देश्यं परिवर्तयन्ती सत्यज्ञानस्य अन्वेषणे प्रवहमानास्ति इति। शोधप्रविधिः–सत्यनारायण आचार्य पृ. १

१५. प्रयत्नपूर्वकम् अन्वेषणम् , अनुसन्धानं परीक्षणं वा येन कस्यचित् सत्यसिद्धान्तस्य उद्भावनं भवति। शोधप्रविधिः – सत्यनारायण आचार्य पृ.१

१६. नन्वक्षपादात्पूर्वं कुतो वेदप्रामाण्यनिश्चय आसीत् ? अत्यल्पमिदमुच्यते। जैमिनेः पूर्वं केन वेदार्थों व्याख्यातः? पाणिनेः पूर्वं केन पदानि व्युत्पदितानि? पिङ्गलात् पूर्वं केन छन्तान्सि रचितानि? आदिसर्गात् प्रभृति वेदवदिमा विद्याः प्रवृत्ताः। संक्षेपविस्तरविवक्षया तु तांस्तांस्तत्र कर्तृनाचक्षते।

१७. वाक्यपदीयम् – १/३०

२०. ऋषयः मन्त्रदृष्टारः, साक्षाद् कृत्यधर्माणः ऋषयोः ते साक्षाद् कृत धर्मोपदेशे मन्त्रां सञ्ञातु समाम्नासु वेदं च वेदाङ्गानिषु च।

२४. शोधप्रविधि एवं पाण्डुलिपि विज्ञान पृ. १६

२५. अनुसन्धानं नाम अनुपलब्धस्य नूतनतथ्यस्य आविष्करणं उपलब्धस्य च सिद्धान्तस्य पुनर्मूल्याङ्कनम् , युगानुकूलं तद्ज्ञानस्य मौलिकताप्रदर्शनञ्चेति ज्ञातव्यं भवति। शोधप्रविधिः – सत्यनारायण आचार्य पृ. २

२६. वैदिक ज्ञान, शुचिता, पवित्रता, बड़े–बड़े यज्ञानुष्ठान, यम, नियम, भाषायी जटिलता आदि में करने असमर्थ होने से अन्यान्य धर्मों का आश्रय लेने के परिणामस्वरूप ७वीं शताब्दी में पुराणों का आविर्भाव, व रामचरितमानस का १५वीं शताब्दी में रचा गया जो लघि काल में ही विश्वविख्याततता को पा गया।

२७. Vision And Road for the development of Sanskrit ten year perspective plan

२८. Eighteen projects for sustaining the growth of Sanskrit-report 25 pg no.

२९. वाक्य पढीयम् , ब्रह्मकाण्डम् का० १३५

३०. वाक्य पदीयम् , ब्रह्मकाण्डम् का० १३५

□□

# लेखकों का स्थान सङ्केत

१. प्रो० अशोक कुमार कालिया– B 1 / 19 K अलीगंज, लखनऊ, २२६०२४
२. प्रो० ललित कुमार साहू– धर्मशास्त्र विभागाध्यक्ष, एकलव्य परिसर, त्रिपुरा, अगरतला
३. प्रो० रामकृष्ण पाण्डेय परमहंस– धर्मशास्त्र विभागाध्यक्ष, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
४. आचार्य राजन् इ.एम् आचार्य, क.ज. सोमैया परिसर, मुम्बई
५. प्रो० एस्. वेंकटेश ताताचार्य, राजीव गान्धी परिसर, श्रृङ्गेरी, कर्णाटक
६. डॉ० दे०दयानाथ– सहायकाचार्य (सं) वेदविभाग, श्री रणवीर परिसर, जम्मू।
७. एन. के. जगन्नाथन् – सहायकाचार्य (सं) , राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ, तिरूपति
८. डॉ० मखलेश कुमार सहाचार्य पुराणेतिहास, सदाशिवपरिसर, पुरी
९. श्री कुलदीप तिवारी– गवेषक, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
१०. डॉ० धर्मेन्द्र कुमार सिंहदेव– सहायकाचार्य साहित्य विभाग, भोपाल परिसर बाग सेवनिया, भोपाल, मध्य प्रदेश
११. योगेशचन्द्र थुवाल– गवेषक, गंगा नाथ झा परिसर, इलाहाबाद
१३. रूचि बरनवाल–गवेषिका, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
१४. डॉ० सुरेश पाण्डेय–सहायकाचार्य व्याकरण, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
१५. प्रेरणा पाण्डेय– शोधच्छात्रा, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
१६. अनीता सिंह – गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
१७. गोविन्द मिश्र – शोधछात्र, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
१८. मीनाक्षी सिंह – शोधछात्र, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद

१९. जीवनप्रकाश तिवारी – शोधछात्र, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
२०. धर्मेन्द्र कुमार – शोधछात्र, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
२१. रञ्जीता मौर्य – शोधछात्र, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
२२. गिरिजा शङ्कर – शोधछात्र, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
२३. अखिलेश कुमार पटेल – शोधछात्र, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
२४. पूजा सिंह – शोधछात्रा, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
२५. बबिता सिंह – शोधछात्रा, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
२६. सविता सिंह – शोधछात्रा, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
२७. अल्पना वर्मा – शोधछात्रा, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
२८. आदित्य कुमार पाण्डेय– शोधछात्र, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
२९. उत्तम सिंह – शोधछात्र, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
३०. प्रेरणा पाण्डेय – शोधछात्रा, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
३१. रूचि पाण्डेय – शोधछात्रा, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
३२. राघवेन्द्र प्रकाश श्रीवास्तव – शोधछात्र, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
३३. मंगल देव त्रिपाठी – शोधछात्र, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
३४. सन्तोष कुमार – शोधछात्र, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद







राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थानम्
(मानितविश्वविद्यालयः)
गङ्गानाथझापरिसरः
चन्द्रशेखर-आजादोद्यानम्,
प्रयागः - 211002